# चन्द्रकान्ता सन्तति

बाबू देवकीनन्दन खत्री

1



प्रकाशक :

भारती भाषा प्रकाशन
518/6 बी, विश्वासनगर
शाहदरा, दिल्ली-110032

आवरण : हरिप्रकाश त्यागी

संस्करण : 1995 मूल्य : 125.00

मुद्रक : विकास ऑफसेट
नवीन शाहदरा, दिल्ली-110032

CHANDRAKANTA SANTATI, PART I (NOVEL) *by*
BABU DEVKINANDAN KHATRI

# मूल्यहीनता का रचनालोक

## चन्द्रकान्ता : चन्द्रकान्ता सन्तति

हिन्दी उपन्यास-यात्रा के एक सौ वर्ष की सम्पन्नता पर यह सोचते हुए बड़ा आश्चर्य होता है कि हिन्दी उपन्यास की लोकप्रियता का प्रारम्भ एक ऐसी रचना से होता है जिसका रचना लोक उसी प्रकार की मूल्यहीनता, आन्तरिक और बाह्य बिखराव का शिकार है जिस प्रकार की मूल्यहीनता और बिखराव का गहरा अहसास हम आज कर रहे हैं। शायद यह ऐसी मानवीय स्थिति है जो हर युग में, किसी-न किसी रूप में रही और संवेदनशील रचनाकारों को व्यग्र करती रही। मानवीय जीवन की विडम्बनायें और रचनाकार व्यवितत्वों की व्यग्रता के बीच संघर्ष और समंजन की प्रक्रिया निरन्तर चलती रही है···और यह संघर्ष रचना को सतह से उठाकर यथार्थवादी बनाने में जितना भाग निभाता रहा है, उतना ही योगदान समंजन की वृत्ति रचना को मूल्य गर्भित करती है! अर्थात कहीं-न-कहीं रचनाकार की यात्रा व्यग्रता से चलकर व्यवस्थित होने तक की यात्रा है। उसे अन्य शब्दों में मूल्यहीनता से मूल्य की ओर··· यथार्थ से आदर्श की ओर···या प्राप्त से काम्य की ओर···यात्रा की संज्ञा···या प्रक्रिया कहा जा सकता है। सर्जनात्मक स्तर पर रचनाकर जितने संश्लिष्ट जीवन को जितना वैविध्यपूर्ण बनाकर चित्रित करता है···रचना का फलक उतना ही बड़ा, बहुआयामी और अनेकार्थी होता है।···आज हिंदी उपन्यास की शताब्दी पूरी होने पर चन्द्रकान्ता और चन्द्रकान्ता संतति या इनके लेखक के लेखकीय व्यक्तित्व पर सोचते हुए, यदि अर्थों की कई दिशाएँ ! मन्तव्यों के कई धरातल अनुभव होते हैं···तो वह रचना का केवल सफल या बड़ा होना ही नहीं, उसका विश्वजनीन और मूल्यबोधक होना भी है। और स्पष्ट है कि जब हम चन्द्रकान्ता के विषय में आज बात कर रहे हैं तो उसे सिर्फ तिलिस्मी ऐयारी या मनोरंजक उपन्यास समझकर ही बात नहीं कर रहे, हमें उस रचना में कहीं कुछ और भी अर्थवान दिख़ता है।

तो यह अर्थवान क्या है? और क्या यह वस्तुतः है? या हम केवल "ढूँढ़ निकालने" के रोमाँस से चमत्कृत होना या करना चाहते हैं! शायद ऐसा नहीं है! हिंदी उपन्यास पर जितना भी काम हुआ है, उसमें, अधिकांश में चन्द्रकान्ता जैसी रचनाओं का मूल्यांकन गम्भीर सामाजिक मूल्य गर्भित स्थिति और दृष्टि की रचनात्मक टकराहट के रूप से नहीं हुआ। उस पर पृष्ठों के पृष्ठ लिखे गये हैं। सारांश दिया गया है।

पात्रों की विशेषताएँ बताई गई हैं। तिलिस्मी और जासूसी उपन्यासों का सैद्धांतिक विश्लेषण कर उनका परीक्षण किया गया है···पर समाजगत मूल्यवत्ता की दृष्टि से वह 'अर्थवान' बहुत-कुछ छूटता गया जिसने प्रेमचन्द जैसे उपन्यासकार को एक निर्मित धरा-तल दिया···जिसका पक्ष या विपक्ष से उपयोग कर प्रेमचन्द ने उपन्यास विधा को हिन्दी के संदर्भ में आगे बढ़ाया ! मेरी जानकारी में चन्द्रकान्ता के पुनर्अध्ययन की सर्जनात्मक कोशिश प्रसिद्ध कथाकार राजेन्द्र यादव ने की···उनकें अध्ययन का मूल ही···उनके रचनात्मक सरोकारों को स्पष्ट करता है। उन्होंने इस उपन्यास पर विचार क्यों किया ? उसकी चर्चा करते वे कहते हैं—

सबसे बड़ा कारण तो मुझे यही लगता है कि जैसा कॅओस, मूल्यों का जैसा धपला, सही गलत की पहचान का जैसा एक सिरे से गायब हो जाना, उस समय के समाज में, या कम-से-कम इस उपन्यास में आया है, लोग जिस आसानी से ख़ेमे बदलते हैं; शायद आज आस-पास की स्थिति एकदम वैसी ही है। और इस बात की पड़ताल मेरे अपने लिए बहुत जरूरी हो गयी थी कि उस चतुर्दिक कॅऑस में वे क्या सूत्र, युक्ति, जिद या आस्था थी जो लेखक को साधे हुए थीं, क्या था जो छः हजार पन्नों तक लेखक को चलाये रख सका ? इसके बहाने संभव है, वही जीज मैं अपने भीतर भी खोज सकूँ ! (अठारह उपन्यास-पृ० 17-18)लेकिन यह प्रश्न केवल एक लेखक का पूर्ववर्ती लेखक से टकराना या, सार्थकता खोजना ही नहीं है···यह एक कृति को उसके सांस्कृतिक परिदृश्य के बाद दूसरे सांस्कृतिक परिदृश्यमें देखना भी है

**तिलिस्म का स्वरूप और प्रकृति**

तिलिस्मी और ऐथारी के उपन्यासों की प्रकृति ही विचित्र है। संयोगों और चमत्कारों के बावजूद उनमें मानवीय भावनाओं में केन्द्रित व्यक्ति व्यापार का अद्भुत चित्रण मिलता है। फिर आखिर यह तिलिस्म है क्या ?···इस पर प्रकाश डालते खत्री जी ने लिखा कि "खजाने की रक्षा के लिए मन्त्र युक्त बनी इमारत तिलिस्म कहलाती है।" (हिन्दी उपन्यास के सौ वर्ष पृ० 24) ऐसे में ज्योतिष के ज्ञाता ज्योतिष शास्त्र के आधार पर सब ग्रह आदि देखकर बताते हैं कि इस वंश में कोई होनहार राजकुमार होगा, और वह इस सम्पत्ति का अधिकारी होगा। जब वह अपनी सम्पत्ति को पाने की कोशिश करेगा तब उसका विरोध भी होगा, लेकिन उसी की शक्ति से डरावनी शक्लों और रासायनिक दवाओं के योग से बने पुतलों आदि का नाश होकर तिलिस्म टूटेगा— तिलिस्म का स्वरूप कुछ ऐसा है कि वह आसानी से नहीं टूटता, और उस सारे जन्तर मन्तर में एक बार प्रवेश करने पर सामान्य रूप से निकलने का रास्ता नहीं मिलता, किन्तु कहीं-न-कहीं वहाँ पर सारे तिलिस्म के रहस्य को खोलने वाली और मार्ग दर्शन वाली एक किताब जरूर होती है और यह किताब भी उसी राजकुमार को मिलती है जो नायक होता है और तिलिस्म को तोड़ने में सफल हो जाता है।

तिलिस्मी संरचना में ऐयारों का गठन और कार्य प्रणाली बड़ी विचित्र होती है

और यह बहुत महत्वपूर्ण भूमिका अदा करती है। ये ऐयार और ऐयारा नायक राजकुमार के सहायक होते हैं। जासूसी उपन्यासों में जो काम जासूस करते हैं, वही काम तिलिस्मी उपन्यासों में ऐयार और ऐयारा करते हैं।—पलक झपककर कहीं भी पहुँचना, वेष बदलना, शत्रु को चकमा देना और अपने बटुए में विचित्र चीजें रखना, किसी को बेहोश कर देना, और फिर समय आने पर होश में लाकर अपना काम करा लेना, संघर्ष आदि ये सारे काम तिलिस्मी संरचना के अंग हैं। लेकिन खत्री जी ने इस सारे रचनात्मक विधान में अपनी मौलिकता भी स्थापित की है। यद्यपि चन्द्रकान्ता और चन्द्रकान्ता संतति तथा भूतनाथ आदि रचनाओं में कथानक लगभग एक-सा ही है और बाहर से वह केवल रहस्यमय और मनोरंजक लगता है, लेकिन यदि उसमें भी जीवन की अर्थवत्ता ढूँढ़ी जाये तो अनेक सार्थक और मूल्य गर्भित संकेत मिल जायेंगे। यह विचित्र बात है कि राजकुमार, राजकुमारी का प्रेम फिर उस प्रेम को पाने के लिए विरोधी शक्तियों का संघर्ष, शौर्य और निष्ठा के अन्तरंग संयोग पर जीवन विकास की विविध छवियाँ ऐसी कृतियों को समय बाहर नहीं होने देतीं। तिलिस्म का यह स्वरूप ही जहाँ रहस्यमयता पैदा करता है, वहाँ कौतूहल और मनोरंजन का आधार भी होता है।

देवकीनन्दन खत्री की प्रथम रचना 'चद्रकान्ता' है और उसी क्रम में 'चन्द्रकान्ता संतति' आती है। चन्द्रकान्ता में नौगढ़ के राजकुमार वीरेन्द्रसिंह और विजयगढ़ की राजकुमारी चन्द्रकान्ता के प्रेम और संघर्ष की कहानी है। वीरेन्द्रसिंह, चन्द्रकान्ता पर मुग्ध होते हैं और उसे पाना चाहते हैं। लेकिन क्रूरसिंह भी चन्द्रकान्ता से विवाह करना चाहता है और शिवदत्त (चुनार का राजा) से मिलकर दोनों प्रेमियों के बीच बाधा बनता है। अन्त में क्रूरसिंह की मृत्यु होती है और नायक-नायिका का मिलन हो जाता है। उन्हें तिलिस्म में से बहुत अधिक सम्पत्ति मिलती है।

वीरेन्द्रसिंह और चन्द्रकान्ता की मृत्यु कथा को अन्य प्रासंगिक कथाओं से विस्तार दिया गया है। चपला और तेजसिंह भी प्रमुख पात्र होते हैं। और वे पाठक की कौतूहल वृत्ति को बनाये रखते हैं। इतनी विस्तृत कथा को लेखक अत्यन्त सुगठित रूप में आगे बढ़ाता रहता है।

'चन्द्रकान्ता संतति' में—24 भागों में इसी कथा को विकसित किया गया है। चन्द्रकान्ता के दो राजकुमार इन्द्रजीतसिंह और आनन्दसिंह के प्रेम पर आधारित लगभग पूर्ववर्ती कथा के अनुरूप वस्तु विन्यास किया गया है। चन्द्रकान्ता में जहाँ एक युगल का संघर्ष प्रमुख है वहाँ संतति में दो युगल प्रमुख हैं। और इस कारण पात्रों की संख्या बढ़ गई है। और खत्री जी ने इन बढ़े हुए पात्रों को भी अत्यन्त कुशलता से निभाया है। अनेक विद्वानों ते खत्री जी की कथा संगठनात्मक शक्ति की प्रसंसा की है।

**सर्जनात्मक उपलब्धि**

जैसा कि पहले कहा गया है कि हिंदी उपन्यास पर काम करते हुए ऐतिहासिक मोड़ और शुरूआत की दृष्टि से चन्द्रकान्ता का नाम लेना बहुत अनिवार्य हो जाता है।

लेकिन, वह केवल रचना के इतिहास बिन्दु की संज्ञा ही नहीं है, उसके अनेक रचनात्मक आयाम भी सामने आते हैं। और शायद इन रचनात्मक आयामों से प्रेरित होकर ही और उन्हें नयी रचनाशीलता के संदर्भ में प्रासंगिक मानते हुए ही कथाकार राजेन्द्र यादव ने चन्द्रकान्ता पर पुनर्विचार किया। उन्होंने इसे किसी-न-किसी रूप में उन प्रमुख रचनाओं के समकक्ष माना है जो अपने युग की मानसिकता और अन्तर व्यथा को गहरे में पकड़ती हैं। उन्होंने बहुत व्यापक स्तर पर उस पूरे राजनैतिक, सामाजिक परिप्रेक्ष्य को सामने रखा है जिसमें खत्री जी ने चन्द्रकान्ता की रचना की। और उसके निष्कर्ष बहुत दूर तक हमें प्रभावित भी करते हैं।

मुख्य बात यह है कि आज इस उपन्यास की चर्चा-परिचर्चा केवल प्रकाशन स्तर पर ही अर्थवान है या रचनात्मक स्तर पर भी। हमारे विचार में रचनात्मक स्तर पर इसका पर्यवेक्षण किसी न किसी रूप में साहित्य और समाज के आन्तरिक रिश्तों को समझने में सहायक होगा। चन्द्रकान्ता के कथानक का सुगठित फैलाव एक मूल्यहीनता का रचनालोक उपस्थिति करता है। "प्रेम और सम्पत्ति" दो केन्द्रीय आधारों पर हुआ संघर्ष महाभारत के कथा विकास के समान अपनी युगीन रचना सीमा में बढ़ता चलता जाता है। महाभारत में एक कथा के बीच कथा निकलती है और फिर मूल कथा से जुड़ कर उसमें समा जाती है। लेकिन उसका यह समा जाना उन अर्थों का निषेध कभी नहीं करता जिसके लिए उस कथा की रचना होती है।'चन्द्रकान्ता संतति' में भी एक घटना के बाद दूसरी घटना जैसे एक जिज्ञासा के बाद दूसरी जिज्ञासा कथा को सरल और संश्लिष्ट बनाती चलती है। इसके साथ-साथ यह रचना एक विराट धोखे-छल-फरेब की दुनिया, मरने-मारने का संसार, हिंसक मानसिकता और आम आदमी की कम कीमत का अहसास एक बड़े स्तर पर कराकर सामाजिक मूल्यहीनता का लोक निर्मित करती है। यह जानना कितना आश्चर्यजनक है कि सामंती व्यवस्था में सामान्य व्यक्ति समाज के विशिष्ट व्यक्ति के लिए प्राण दे देते हैं और क्योंकि वे दास दासी होते हैं अतः यह प्राणोत्सर्ग उनके कर्त्तव्य में आता है। अर्थात् व्यक्तिगत राजनैतिक प्राकृतिक किसी भी तरह के संकट में यदि कष्ट होता है तो वह कष्ट आम आदमी को होता है। मरता है तो सामान्य व्यक्ति मरता है। पूरी भ्रष्ट और चरित्रहीन व्यवस्था में आसानी से छोटे आदमियों को मार दिया जाता है। इस तरह यदि जासूसी और कौतूहल रचना धर्मिता की सीमा से परे मूल्य स्तर पर चन्द्रकान्ता को देखा जाये तो वह 'मूल्य हीनता का रचना लोक' प्रस्तुत करती है। एक व्यवस्था के पक्ष और विपक्ष में आने वाले कभी महत्वपूर्ण पात्र अपनी अपरिवर्तन शीलता में अपने-अपने कामों को अन्जाम देते रहते हैं और एक दूसरे स्तर पर चलने वाली कहानी दूसरे स्तर पर चलने वाले जीवन का एहसास कराती रहती है। यही नहीं हम यह भी जान सकते हैं कि समय के उस खंड में सामन्ती व्यवस्था में समाज के विभिन्न वर्गों के रिश्तों की संरचना कैसी थी और किस प्रकार वास्तविकता और चमत्कार के बीच सत्य को पकड़ने का संघर्ष मनुष्य जीवन के लिए महत्वपूर्ण होता है।

राजेन्द्र जी ने अपने लेख में इस बात पर भी बल दिया है कि खत्री जी के सामने

शायद एक आदर्श भारतीय राज्य का स्वप्न रहा होगा जिसके तहत उन्होंने इतनी असंगति और व्यवस्था के बावजूद अपनी बात कही। उन्होंने 1857 के पहले स्वतन्त्रता संग्राम की पृष्ठभूमि में भी इस रचना को देखकर इसके प्रति सोचने और समझने का नया दृष्टिकोण दिया है। हमारे विचार में 'चन्द्रकान्ता और चन्द्रकान्ता संतति' एक ऐसी महत्वपूर्ण रचना है जिसे एक प्रमुख सर्जनात्मक साहित्य अंश के रूप में देखना होगा। विराट कथानक और उसके बीच फैलता हुआ मूल्यहीनता का संसार के बाद सामंजस्य पूर्ण अंत, निश्चत ही एक ऐसे रचनाकार की दृष्टि से साक्षात कराता है जो केवल आपके मनोरंजन के लिए नहीं लिख रहा है, अपितु उससे परे उसका एक सृजनात्मक आशय भी है। चन्द्रकान्ता को लेकर इस सर्जनात्मक आशय की खोज बहुत कम हो पाई है। और आगे हम इस ओर कितना प्रवृत्त हो पायेंगे, यह इस बात पर निर्भर करता है कि हमारी सोच में पुरानी कृतियों के लिए जो साँचा बन चुका है, उसे तोड़ने की मानसिकता में हम आते हैं या नहीं।...

**डॉ० विनय**
25 बंग्लो रोड, दिल्ली-7

# भूमिका

## [प्रथम संस्करण से]

आज हिन्दी के बहुत से उपन्यास हुए हैं जिनमें कई तरह की बातें व राजनीति भी लिखी गई है, राजदरबार के तरीके व सामान भी जाहिर किये गये हैं, मगर राजदरबार में ऐयार (चालाक) भी नौकर हुआ करते थे जोकि हरफन-मौला, याने सूरत बदलना, बहुत सी दवाओं का जानना, गाना-बजाना, दौड़ना, अस्त्र चलाना, जासूसों का काम देना वगैरह बहुत-सी बातें जाना करते थे। जब राजाओं में लड़ाई होती थी तो ये लोग अपनी चालाकी से बिना खून गिराये व पलटनों की जानें गँवाये लड़ाई खत्म करा देते थे। इन लोगों की बड़ी कदर की जाती थी। इसी ऐयारी पेशे से आज-कल बहुरूपिये दिखाई देते हैं। वे सब गुण तो इन लोगों में रहे नहीं, सिर्फ शक्ल बदलना रह गया वह भी किसी काम का नहीं। इन ऐयारों का बयान हिन्दी किताबों में अभी तक मेरी नजरों से नहीं गुजरा। अगर हिन्दी पढ़ने वाले इस मजे को देख लें तो कई बातों का फायदा हो। सबसे ज्यादा फायदा तो यह है कि ऐसी किताबों को पढ़ने वाला जल्दी किसी के धोखे में न पड़ेगा। इन सब बातों का खयाल करके मैंने यह 'चन्द्रकान्ता' नामक उपन्यास लिखा। इस किताब में नौगढ़ और विजयगढ़ दो पहाड़ी रजवाड़ों का हाल कहा गया है। इन दोनों रजवाड़ों में पहले आपस का खूब मेल रहना, फिर वजीर के लड़के की बदमाशी से बिगाड़ होना, नौगढ़ के कुमार वीरेन्द्रसिंह का विजयगढ़ की राजकुमारी चन्द्रकान्ता पर आशिक होकर तकलीफें उठाना, विजयगढ़ के दीवान के लड़के क्रूरसिंह का महाराज जयसिंह से बिगड़ कर चुनार जाना और चन्द्रकान्ता की तारीफ करके वहाँ के राजा शिवदत्तसिंह को उभाड़ लाना वगैरह—इस बीच में ऐयारी भी अच्छी तरह से दिखलाई गई है, और ये राज्य पहाड़ी होने से इसकी पहाड़ी नदियों, दर्रों, भयानक जंगलों और खूबसूरत एवं दिलचस्प घाटियों का बयान भी अच्छी तरह से आया है।

मैंने आज तक कोई किताब नहीं लिखी है, यह पहला श्रीगणेश है, इसलिए इसमें किसी तरह की गलती या भूल का हो जाना ताज्जुब नहीं, जिसके लिए मैं आप लोगों से क्षमा माँगता हूँ, बल्कि बड़ी मेहरबानी होगी अगर आप लोग मेरी भूल को पत्र द्वारा मुझ पर जाहिर करेंगे क्योंकि यह ग्रन्थ बहुत बड़ा है, आगे और छप रहा है, भूल मालूम हो जाने से दूसरी जिल्दों में उसका खयाल किया जायेगा।

[आषाढ़, सम्वत् 1944 दि०] —देवकीनन्दन खत्री

## बाबू देवकीनन्दन खत्री की संक्षिप्त जीवनी

बाबू देवकीनन्दन खत्री का जन्म सन् 1861 में मुजफ्फरपुर में हुआ। (विक्रमी संवत् 1918, आषाढ़-कृष्ण सप्तमी, शनिवार) आपके पूर्वज पंजाब के निवासी थे। महाराजा रणजीतसिंह की मृत्यु के पश्चात् पंजाब में अराजकता-सी फैल गई थी जिसके फलस्वरूप आपके पूर्वज लाहौर छोड़ कर काशी चले आये।

आपकी माता पूसा, (मुजफ्फरपुर) के बाबू जीवनलाल महता की पुत्री थीं। इस कारण आपके पिता लाला ईश्वर दयाल जी प्रायः वहीं रहा करते थे। बाबू देवकीनन्दन खत्री के बचपन का अधिकांश समय पूसा में ही बीता। वहीं आपने उर्दू-फारसी में आरम्भिक शिक्षा प्राप्त की। बाद में हिन्दी, संस्कृत तथा अंग्रेजी शिक्षा आपने काशी में रहकर प्राप्त की।

गया जिले के टिकारी राज्य में आपके पिताजी के व्यावसायिक सम्बन्ध थे। इस कारण गया में आपने एक कोठी खोली जिसके प्रबन्धक देवकीनन्दन खत्री थे। गया का कारोबार अच्छा होने के कारण खत्री जी की अच्छी खासी आय थी। वहाँ मौज-मस्ती में इन्होंने अपना समय बिताया। कुछ दिनों पीछे टिकारी राज्य नाबालिगी के कारण सरकारी प्रबन्ध में चला गया। इस कारण आपके पिताजी का सम्बन्ध भी राज्य से टूट गया और वे सपरिवार काशी चले गए। खत्रीजी की अवस्था उस समय चौबीस वर्ष की थी।

टिकारी राज्य में काशी-नरेश ईश्वरीप्रसादनारायण सिंह की बहिन का विवाह हुआ था। इसलिए काशी में भी खत्री जी, पुराने सम्बन्धों के कारण, काशिराज के कृपा पात्र हुए। आपने मुसाहिब बनकर दरबार में रहना उचित नहीं समझा, परन्तु चकिया और नौगढ़ के जंगलों का ठेका ले लिया। इन जंगलों में विभिन्न प्रकार की लकड़ी, गोंद तथा अन्य वस्तुओं की पैदावार से इन्हें अच्छी-खासी आमदनी होती थी। अपने कारोबार की सुचारु व्यवस्था के लिए आप स्वयं इन जंगलों में सब जगहों में घूमते-फिरते थे। इसी अवस्था में आपने इन जंगलों-पहाड़ों की भरपूर सैर की। इसी जमाने में आपका बीहड़ों, खोहों तथा प्राचीन अवशेषों से भी साक्षात्कार हुआ। आपने इन दर्शनीय स्थानों को बड़ी सावधानी से देखा-समझा, जो आगे आपके उपन्यासों की पृष्ठ-भूमि बना।

कुछ विशेष कारणों से इन जंगलों का ठेका खत्री जी को छोड़ना पड़ा और ये घर आ गये तथा काशी में रहने लगे। इन्हीं दिनों आपको कुछ लिखने की धुन समाई

और आपने 'चन्द्रकान्ता' नामक उपन्यास लिखना प्रारम्भ किया। 'चन्द्रकान्ता' का पहला भाग सन् 1888 में छपा। इस उपन्यास में उन्होंने अपने युवावस्था के अनुभव तथा आँखों-देखी जंगल-जीवन की बहार का वर्णन किया।

उपन्यास छपते ही जनसाधारण में इतना लोकप्रिय हुआ कि लोग केवल इस उपन्यास को पढ़ने के लिए हिन्दी सीखने लगे। खत्रीजी ने 'चन्द्रकान्ता' तथा 'चन्द्र कान्ता सन्तति' के सभी भाग अल्प आयास में लिख डाले और हिन्दी के हजारों पाठक बनाये। अपने इस प्रयास की सफलता ने खत्री जी को और भी उत्साहित किया और आपने सन् 1898 के सितम्बर महीने में 'लहरी प्रेस' खोलकर उसी में अपने लिखे ग्रन्थ छापना प्रारम्भ कर दिया।

आपके अन्य उपन्यास 'नरेन्द्रमोहिनी' (सन् 1893), वीरेन्द्रवीर (1896), कुसुमकुमारी (1899), काजल की कोठरी (1902), भूतनाथ (1906), गुप्त गोदना (1906) भी प्रकाशित हुए। इनके अतिरिक्त 'नौलखा हार' तथा 'अनूठी बेगम' भी आपके और उपन्यास हैं।

अपने 'लहरी प्रेस' से ही खत्री जी ने 'सुदर्शन' नामक मासिक पत्रिका भी निकाली। परन्तु दो वर्षों के पश्चात् यह पत्रिका सम्पादक की मृत्यु के कारण बन्द हो गई। बाबू देवकी नन्दन खत्री ने हिन्दी साहित्य का अपने 'ऐयारी' उपन्यासों द्वारा बहुत उपकार किया। इनकी कल्पनाशक्ति भी अद्भुत थी। यही कारण है कि अभी तक आपके उपन्यासों के पाठक मिलते जा रहे हैं। हिन्दी के इस महान् आरम्भिक उपन्यासकार का देहान्त सन् 1913 में हुआ था।

# चन्द्रकान्ता सन्तति

## पहला भाग

### 1

नौगढ़ के राजा सुरेन्द्रसिंह के लड़के वीरेन्द्रसिंह की शादी विजयगढ़ के महाराज जयसिंह की लड़की चन्द्रकान्ता के साथ हो गई। बारात वाले दिन तेजसिंह की आखिरी दिल्लगी के सबब चुनार के महाराज शिवदत्त को मशालची बनना पड़ा। बहुतों की यह राय हुई कि महाराज शिवदत्त का दिल अभी तक साफ नहीं हुआ, इसलिए अब इनको कैद ही में रखना मुनासिब है, मगर महाराज सुरेन्द्रसिंह ने इस बात को नापसन्द करके कहा कि "महाराज शिवदत्त को हम छोड़ चुके हैं। इस वक्त जो तेजसिंह से उनकी लड़ाई हो गई, यह हमारे साथ वैर रखने का सबूत नहीं हो सकता। आखिर महाराज शिवदत्त क्षत्रिय हैं, जब तेजसिंह उनकी सूरत बना बेइज्जती करने पर उतारू हो गए तो यह देखकर भी वह कैसे बर्दाश्त कर सकते थे? मैं यह भी नहीं कह सकता कि महाराज शिवदत्त का दिल हम लोगों की तरफ से बिल्कुल साफ हो गया क्योंकि अगर उनका दिल साफ ही हो जाता तो इस बात को छिप कर देखने के लिए आने की जरूरत क्या थी? तो भी यह समझ कर कि तेजसिंह के साथ इनकी यह लड़ाई हमारी दुश्मनी के सबब नहीं कही जा सकती, हम फिर इनको छोड़ देते हैं। अगर अब भी ये हमारे साथ दुश्मनी करेंगे तो क्या हर्ज है! ये भी मर्द हैं और हम भी मर्द हैं। देखा जाएगा।"

महाराज शिवदत्त फिर छूट कर न मालूम कहाँ चले गए। वीरेन्द्रसिंह की शादी होने के बाद महाराज सुरेन्द्रसिंह और जयसिंह की राय से चपला की शादी तेजसिंह के साथ और चम्पा की शादी देवीसिंह के साथ की गई। चम्पा दूर के नाते में चपला की बहिन होती थी।

बाकी सब ऐयारों की शादी हो चुकी थी। उन लोगों की घर-गृहस्थी चुनार ही में थी, अदल-बदल करने की जरूरत न पड़ी, क्योंकि शादी होने की थोड़े ही दिन बाद बड़ी धूमधाम के साथ कुँअर वीरेन्द्रसिंह चुनार के गद्दी पर बैठाए गए और कुँअर छोड़ राजा कहलाने लगे। तेजसिंह उनके राज-दीवान मुकर्रर हुए और इसलिए सब ऐयारों को भी चुनार ही में रहना पड़ा।

सुरेन्द्रसिंह अपने लड़के को आँखों के सामने से हटाना नहीं चाहते थे, लाचार होकर नौगढ़ की गद्दी फतहसिंह के सुपुर्द कर वे भी चुनार ही में रहने लगे, मगर राज्य का काम बिल्कुल वीरेन्द्रसिंह के जिम्मे था, हाँ, कभी-कभी राय दे देते थे। तेजसिंह के साथ जीतसिंह भी बड़ी आजादी के साथ चुनार में रहने लगे। महाराज सुरेन्द्रसिंह और जीतसिंह में बहुत मुहब्बत थी और वह मुहब्बत दिन-दिन बढ़ती गई। असल में जीतसिंह इसी लायक थे कि उनकी जितनी भी कदर की जाती थोड़ी थी। शादी के दो बरस बाद चन्द्रकान्ता को लड़का पैदा हुआ। उसी साल चपला और चम्पा को भी लड़का पैदा हुआ। इसके तीन बरस बाद चन्द्रकान्ता ने दूसरे लड़के का मुख देखा। चन्द्रकान्ता के बड़े लड़के का नाम इन्द्रजीतसिंह, छोटे का नाम आनन्दसिंह तथा चपला के लड़के का नाम भैरोंसिंह और चम्पा के लड़के का नाम तारासिंह रखा गया।

जब ये चारों लड़के कुछ बड़े और बातचीत करने लायक हुए तब इनके लिखने-पढ़ने और तालीम का इन्तजाम किया गया और राजा सुरेन्द्रसिंह ने इन चारों लड़कों को जीतसिंह की शागिर्दी और हिफाजत में छोड़ दिया।

भैरोंसिंह और तारासिंह ऐयारी के फन में बड़े तेज और चालाक निकले। इनकी ऐयारी का इम्तिहान बराबर लिया जाता था। जीतसिंह का हुक्म था कि भैरोंसिंह और तारासिंह सारे ऐयारों को, बल्कि अपने बाप तक को, धोखा देने की कोशिश करें और इसी तरह पन्नालाल वगैरह ऐयार भी उन दोनों लड़कों को भुलावा दिया करें। धीरे-धीरे ये दोनों लड़के इतने तेज और चालाक हो गए कि पन्नालाल वगैरह की ऐयारी इनके सामने दब गई।

भैरोंसिंह और तारासिंह इन दोनों में ज्यादा चालाक कौन था, इसके कहने की कोई जरूरत नहीं, आगे मौका पड़ने पर आप ही मालूम हो जाएगा, हाँ इतना कह देना जरूरी है कि भैरोंसिंह को इन्द्रजीतसिंह के साथ और तारासिंह को आनन्दसिंह के साथ ज्यादा मुहब्बत थी।

चारों लड़के होशियार हुए अर्थात् इन्द्रजीतसिंह, भैरोंसिंह और तारासिंह की उम्र अट्ठारह वर्ष की और आनन्दसिंह की उम्र पन्द्रह वर्ष की हुई। इतने दिनों तक चुनार राज्य में बराबर शान्ति रही, बल्कि पिछली तकलीफें और महाराज शिवदत्त की शैतानी एक स्वप्न की तरह सभी के दिल में रह गई।

इन्द्रजीतसिंह को शिकार का बहुत शौक था। जहाँ तक बन पड़ता, वे रोज शिकार खेला करते। एक दिन किसी बनरखे ने हाजिर होकर बयान किया कि इन दिनों फलाँ जंगल की शोभा खूब बढ़ी-चढ़ी है और शिकार के जानवर भी इतने आये हुए हैं कि अगर वहाँ महीना-भर टिक कर शिकार खेला जाय, तो भी न घटे और कोई दिन खाली न जाय। यह सुनकर दोनों भाई बहुत खुश हुए। अपने बाप राजा वीरेन्द्रसिंह से शिकार खेलने की इजाजत माँगी और कहा कि "हम लोगों का इरादा आठ दिन तक जंगल में रह कर शिकार खेलने का है।" इसके जवाब में राजा वीरेन्द्रसिंह ने कहा कि "इतने दिनों तक जंगल में रह कर शिकार खेलने का हुक्म मैं नहीं दे सकता—अपने दादा से पूछो, अगर वे हुक्म दें तो कोई हर्ज नहीं।"

यह सुनकर इन्द्रजीतसिंह और आनन्दसिंह ने अपने दादा महाराज सुरेन्द्रसिंह के पास जाकर अपना मतलब अर्ज किया। उन्होंने खुशी से मंजूर किया और हुक्म दिया कि शिकारगाह में इन दोनों के लिए खेमा खड़ा किया जाय और जब तक ये शिकारगाह में रहें, पाँच सौ फौज बराबर इनके साथ रहे।

शिकार खेलने का हुक्म पाकर इन्द्रजीतसिंह और आनन्दसिंह बहुत खुश हुए और अपने दोनों ऐयार भैरोंसिंह और तारासिंह को साथ लेकर पाँच सौ फौज के साथ चुनार से रवाना हुए।

चुनार से पाँच कोस दक्षिण एक घने और भयानक जंगल में पहुँच कर उन्होंने डेरा डाला। दिन थोड़ा बाकी रह गया, इसलिए यह राय ठहरी कि आज आराम करें, कल सवेरे शिकार का बन्दोबस्त किया जाय मगर बनरखों[1] को शेर का पता लगाने के लिए आज ही कह दिया जाएगा। भैंसा[2] बाँधने की कोई जरूरत नहीं, शेर का शिकार पैदल ही किया जाएगा।

दूसरे दिन सवेरे बनरखों ने हाजिर होकर उनसे अर्ज किया कि इस जंगल में शेर तो हैं मगर रात हो जाने के सबब हम लोग उन्हें अपनी आँखों से न देख सके, अगर आज के दिन शिकार न खेला जाय तो हम लोग देखकर उनका पता दे सकेंगे।

आज के दिन भी शिकार खेलना बन्द रखा गया। पहर-भर दिन बाकी रहते इन्द्रजीतसिंह और आनन्दसिंह घोड़ों पर सवार हो अपने दोनों ऐयारों को साथ लेकर घूमने और दिल बहलाने के लिए डेरे से बाहर निकले और टहलते हुए दूर तक चले गए।

---

1. जंगलों की हिफाजत के लिए जो नौकर रहते हैं उनको बनरखे कहते हैं। शिकार खेलाने का काम बनरखों का ही है। ये लोग जंगल में घूम-घूमकर और शिकारी जानवरों के पैर का निशान देख और उसी अन्दाज पर जाकर पता लगाते हैं कि शेर इत्यादि कोई शिकारी जानवर इस जंगल में हैं या नहीं, अगर हैं तो कहां हैं। बनरखों का काम है कि अपनी आँखों से देख आवें तब खबर करें।

2. खास शेर के शिकार में भैंसा बाँधा जाता है। भैंसा बाँधने के दो कारण हैं। एक तो शिकार को अटकाने के लिए अर्थात् जब बनरखा आकर खबर दे कि फलाँ जंगल में शेर है, उस वक्त या कई दिनों तक अगर शिकार खेलने वाले व्यक्ति को किसी कारण शिकार खेलने की फुरसत न हुई और शेर को अटकाना चाहा तो भैंसा बाँधने का हुक्म दिया जाता है। बनरखे भैंसा ले जाते हैं और जिस जगह शेर का पता लगता है, उसके पास ही किसी भयानक और सायेदार जंगल या नाले में मजबूत खूंटा गाड़कर भैंसे को बाँध देते हैं। जब शेर भैंसे की बू पाता है तो वहीं आता है और भैंसे को खाकर उसी जंगल में कई दिनों मस्त और बेफिक्र पड़ा रहता है। इस तरकीब से दो-चार भैंसा देकर महीनों शेर को अटका लिया जाता है। शेर को जब तक खाने के लिए मिलता है वह दूसरे जंगल में नहीं जाता है। शेर का पेट अगर एक दफे खूब भर जाय तो उसे सात-आठ दिनों तक खाने की परवाह नहीं रहती। खुले भैंसे को शेर जल्दी नहीं मार सकता।

   दूसरे जब मचान बाँधकर शेर का शिकार किया चाहते हैं या एक जंगल से दूसरे जंगल में अपने सुभीते के लिए उसे ले जाना चाहते हैं, तब इसी तरह भैंसे बाँधकर हटाते ले जाते हैं। इसको शिकारी लोग 'मरी' भी कहते हैं।

ये लोग धीरे-धीरे टहलते और बातें करते जा रहे थे कि बाइँ तरफ से शेर के गरजने की आवाज आई जिसे सुनते ही चारों अटक गये और घूम कर उस तरफ देखने लगे जिधर से आवाज आई थी।

लगभग दो सौ गज की दूरी पर एक साधु शेर पर सवार जाता दिखाई पड़ा जिसकी लम्बी-लम्बी और घनी जटाएँ पीछे की तरफ लटक रही थीं—एक हाथ में त्रिशूल दूसरे में शंख लिए हुए था। इसकी सवारी का शेर बहुत बड़ा था और उसकी गर्दन के बाल जमीन तक लटक रहे थे।

इसके आठ-दस हाथ पीछे एक शेर और जा रहा था जिसकी पीठ पर आदमी के बदले बोझ लदा हुआ नजर आया। शायद यह असबाब उन्हीं शेर पर सवार महात्मा का हो।

शाम हो जाने के सबब से साधु की सूरत साफ मालूम न पड़ी तो भी उसे देख इन चारों को बड़ा ताज्जुब हुआ और कई तरह की बातें सोचने लगे।

इन्द्रजीतसिंह— इस तरह शेर पर सवार होकर घूमना मुश्किल है।

आनन्दसिंह—कोई अच्छे महात्मा मालूम होते हैं।

भैरोंसिंह—पीछे वाले शेर को देखिए जिस पर असबाब लदा हुआ है, किस तरह भेड़ की तरह सिर नीचा किये जा रहा है।

तारासिंह—शेरों को वश में कर लिया है।

इन्द्रजीतसिंह—जी चाहता है उनके पास चल कर दर्शन करें।

आनन्दसिंह—अच्छी बात है। चलिए, पास से देखें, कैसा शेर है।

तारासिंह—बिना पास गए महात्मा और पाखण्डी में भेद न मालूम होगा।

भैरोंसिंह—शाम तो हो गई है, खैर चलिए, आगे से बढ़ कर रोकें।

आनन्दसिंह—आगे से चल कर रोकने से बुरा न मानें।

भैरोंसिंह—हम ऐयारों का पेशा ही ऐसा है कि पहले तो उनका साधु होना ही विश्वास नहीं करते!

इन्द्रजीतसिंह—आप लोगों की क्या बात है जिनकी मूंछ हमेशा ही मुड़ी रहती हैं। खैर, चलिए तो सही।

भैरोंसिंह—चलिए।

चारों आदमी आगे घूम कर बाबाजी के सामने गए जो शेर पर सवार जा रहे थे। इन लोगों को अपने पास आते देख बाबाजी रुक गए। पहले तो इन्द्रजीतसिंह और आनन्दसिंह के घोड़े शेरों को देख कर अड़े, मगर फिर ललकारने से आगे बढ़े। थोड़ी दूर जाकर दोनों भाई घोड़ों के ऊपर से उतर पड़े, भैरोंसिंह और तारासिंह ने दोनों घोड़ों को पेड़ से बाँध दिया, इसके बाद पैदल ही चारों आदमी महात्मा से पास पहुँचे।

बाबाजी—(दूर ही से) आओ राजकुमार इन्द्रजीतसिंह और आनन्दसिंह! कहो, कुशल तो है?

इन्द्रजीतसिंह—(प्रणाम करके) आपकी कृपा से सब मंगल है।

बाबाजी—(भैरोंसिंह और तारासिंह की तरफ देखकर) कहो भैरों और तारा, अच्छे हो ?

दोनों—(हाथ जोड़ कर) आपकी दया से !

बाबाजी—राजकुमार, मैं खुद तुम लोगों के पास जाने को था, क्योंकि तुमने शेर का शिकार करने के लिए इस जंगल में डेरा डाला है। मैं गिरनार जा रहा हूँ, घूमता-फिरता इस जंगल में भी आ पहुँचा। यह जंगल अच्छा मालूम होता है इसलिए दो-तीन दिन तक यहाँ रहने का विचार है, कोई अच्छी जगह देख कर धूनी लगाऊँगा। मेरे साथ सवारी और असबाब लादने के कई शेर हैं, इसलिए कहता हूँ कि धोखे में मेरे किसी शेर को मत मारना, नहीं तो मुश्किल होगी। सैकड़ों शेर पहुँच कर तुम्हारे लश्कर में हलचल मचा डालेंगे और बहुतों की जान जाएगी। तुम प्रतापी राजा सुरेन्द्रसिंह[1] के लड़के हो, इसलिए तुम्हें पहले ही से समझा देना मुनासिब है, जिसमें किसी तरह का दुख न हो।

इन्द्रजीतसिंह—महाराज, मैं कैसे जानूंगा कि यह आपका शेर है ? ऐसा ही है, तो शिकार नहीं खेलूंगा।

बाबाजी—नहीं, तुम शिकार खेलो, मगर मेरे शेरों को मत मारो !

इन्द्रजीतसिंह—मगर यह कैसे मालूम होगा कि फलाँ शेर आपका है ?

बाबाजी—देखो, मैं अपने शेरों को बुलाता हूँ, पहचान लो।

बाबाजी ने शंख बजाया। भारी शंख की आवाज चारों तरफ जंगल में गूँज गई और हर तरफ से गुर्राहट की आवाज आने लगी। थोड़ी ही देर में इधर-उधर से दौड़ते हुए पाँच शेर और आ पहुँचे। ये चारों दिलावर और बहादुर थे, अगर कोई दूसरा होता तो डर से उसकी जान निकल जाती। इन्द्रजीतसिंह और आनन्दसिंह के घोड़े शेरों को देख कर उछलने-कूदने लगे, मगर रेशम की मजबूत बागडोर से बँधे हुए थे इससे भाग न सके। इन शेरों ने आकर बड़ी ऊधम मचाई—इन्द्रजीतसिंह वगैरह को देख कर गरजने-कूदने और उछलने लगे, मगर बाबाजी के डाँटते ही सब ठंडे हो सिर नीचा कर भेड़-बकरी की तरह खड़े हो गए।

बाबाजी—देखो इन शेरों को पहचान लो, अभी दो-चार और हैं, मालूम होता हैं उन्होंने शंख की आवाज नहीं सुनी। खैर, अभी तो मैं इसी जंगल में हूँ, उन बाकी शेरों को भी दिखला दूँगा—कल भर शिकार और बन्द रखो।

भैरोंसिंह—फिर आपसे मुलाकात कहाँ होगी ? आपकी धूनी किस जगह लगेगी ?

बाबाजी—मुझे तो यही जगह आनन्द की मालूम होती है। कल इसी जगह आना, मुलाकात होगी।

बाबाजी शेर से नीचे उतर पड़े और जितने शेर उस जगह आए थे, वे सब बाबाजी के चारों तरफ घूमने तथा मुहब्बत से उनके बदन को चाटने और सूंघने लगे।

---

1. साधु महाशय भूल गए, वीरेन्द्रसिंह की जगह सुरेन्द्रसिंह का नाम ले बैठे।

ये चारों आदमी थोड़ी देर तक वहाँ और अटकने के बाद बाबाजी से बिदा हो खेमे में आये।

जब सन्नाटा हुआ तो भैरोंसिंह ने इन्द्रजीतसिंह से कहा—"मेरे दिमाग में इस समय बहुत-सी बातें घूम रही हैं। मैं चाहता हूँ कि हम लोग चारों आदमी एक जगह बैठ कमेटी कर कुछ राय पक्की करें।"

इन्द्रजीतसिंह ने कहा—"अच्छा, आनन्द और तारा को भी इसी जगह बुला लो।"

भैरोंसिंह गये और आनन्दसिंह तथा तारासिंह को उसी जगह बुला लाए। उस वक्त सिवाय इन चारों के उस खेमे में और कोई न रहा। भैरोंसिंह ने अपने दिल का हाल कहा, जिसे सभी ने बड़े गौर से सुना। इसके बाद पहर भर तक कमेटी करके निश्चय कर लिया कि क्या करना चाहिए।

यह कमेटी कैसी हुई, भैरोंसिंह का क्या इरादा हुआ और उन्होंने क्या निश्चय किया तथा रात-भर ये लोग क्या करते रहे, इसके कहने की कोई जरूरत नहीं, समय पर सब खुल जाएगा।

सवेरा होते ही चारों आदमी खेमे के बाहर हुए और अपनी फौज के सरदार कंचनसिंह को बुलाकर कुछ समझा कर बाबाजी की तरफ रवाना हुए। जब लश्कर से दूर निकल गए, आनन्दसिंह, भैरोंसिंह और तारासिंह तो तेजी के साथ चुनार की तरफ रवाना हुए और इन्द्रजीतसिंह अकेले बाबाजी से मिलने गए।

बाबाजी शेरों के बीच धूनी रमाये बैठे थे। दो शेर उनके चारों तरफ घूम-घूम कर पहरा दे रहे थे। इन्द्रजीतसिंह ने पहुँच कर प्रणाम किया और बाबाजी ने आशीर्वाद देकर बैठने के लिए कहा।

इन्द्रजीतसिंह ने बनिस्बत कल के आज दो शेर और ज्यादा देखे। थोड़ी देर चुप रहने के बाद बातचीत होने लगी।

बाबाजी—कहो इन्द्रजीतसिंह, तुम्हारे भाई और ऐयार कहाँ रह गए? वे क्यों नहीं आए?

इन्द्रजीतसिंह—हमारे छोटे भाई आनन्दसिंह को बुखार आ गया, इस सबब से वह नहीं आ सका। उसी की हिफाजत में दोनों ऐयारों को छोड़ मैं अकेला आपके दर्शन को आया हूँ।

बाबाजी—अच्छा क्या हर्ज है, आज शाम तक वह अच्छे हो जाएंगे। कहो आज कल तुम्हारे राज्य में कुशल तो है?

इन्द्रजीतसिंह—आपकी कृपा से सब आनन्द है।

बाबाजी—बेचारे वीरेन्द्रसिंह ने भी बड़ा कष्ट पाया! खैर जो हो, दुनिया में उनका नाम रह जाएगा। इस हजार वर्ष के अन्दर कोई ऐसा राजा नहीं हुआ जिसने तिलिस्म तोड़ा हो। एक और तिलिस्म है, असल में वही भारी और तारीफ के लायक है।

इन्द्रजीतसिंह—पिताजी तो कहते हैं कि वह तिलिस्म तेरे हाथ से टूटेगा।

बाबाजी—हाँ ऐसा ही होगा, वह जरूर तुम्हारे हाथ से फतह होगा, इसमें कोई सन्देह नहीं।

इन्द्रजीतसिंह—देखें, कब तक ऐसा होता है, उसकी ताली का तो कहीं पता ही नहीं लगता।

बाबाजी—ईश्वर चाहेगा तो एक ही दो दिन में तुम उस तिलिस्म को तोड़ने में हाथ लगा दोगे, उस तिलिस्म की ताली मैं हूँ, कई पुश्तों से हम लोग उस तिलिस्म के दरोगा होते चले आए हैं। मेरे परदादा, दादा और बाप उसी तिलिस्म के दरोगा थे, जब मेरे पिता का देहान्त होने लगा तब उन्होंने उसकी ताली मेरे सुपुर्द कर मुझे उसका दरोगा मुकर्रर कर दिया। अब वक्त आ गया है कि मैं उसकी ताली तुम्हारे हवाले करूँ क्योंकि वह तिलिस्म तुम्हारे नाम पर बाँधा गया है और सिवाय तुम्हारे कोई दूसरा उसका मालिक नहीं बन सकता।

इन्द्रजीतसिंह—तो अब देर क्या है?

बाबाजी—कुछ नहीं, कल से तुम उसके तोड़ने में हाथ लगा दो, मगर एक बात तुम्हारे फायदे की हम कहते हैं।

इन्द्रजीतसिंह—वह क्या?

बाबाजी—तुम उसके तोड़ने में अपने भाई आनन्द को भी शरीक कर लो, ऐसा करने से दौलत भी दूनी मिलेगी और नाम भी दोनों भाइयों का दुनिया में हमेशा के लिए बना रहेगा।

इन्द्रजीतसिंह—उसकी तो तबीयत ही ठीक नहीं!

बाबाजी—क्या हर्ज है! तुम अभी जाकर जिस तरह बने, उसे मेरे पास ले आओ, मैं बात की बात में उसको चंगा कर दूंगा। आज ही तुम लोग मेरे साथ चलो, जिसमें कल तिलिस्म टूटने में हाथ लग जाय, नहीं तो साल भर फिर मौका न मिलेगा।

इन्द्रजीतसिंह—बाबाजी, असल बात यह है कि मैं अपने भाई की बढ़ती नहीं चाहता। मुझे यह मंजूर नहीं कि मेरे साथ उसका भी नाम हो।

बाबाजी—नहीं-नहीं, तुम्हें ऐसा नहीं सोचना चाहिए, दुनिया में भाई से बढ़ के कोई रत्न नहीं है।

इन्द्रजीतसिंह—जी हाँ, दुनिया में भाई से बढ़ के रत्न नहीं, तो भाई से बढ़ के कोई दुश्मन भी नहीं, यह बात मेरे दिल में ऐसी बैठ गयी है कि उसके हटाने के लिए ब्रह्मा भी आकर समझावें-बुझावें, तो भी कुछ नतीजा न निकलेगा।

बाबाजी—बिना उसको साथ लिए तुम तिलिस्म नहीं तोड़ सकते।

इन्द्रजीतसिंह—(हाथ जोड़कर) बस, तो जाने दीजिए। माफ कीजिये, मुझे तिलिस्म तोड़ने की जरूरत नहीं!

बाबाजी—क्या तुम्हें इतनी जिद है?

इन्द्रजीतसिंह—मैं कह जो चुका कि ब्रह्मा भी मेरी राय नहीं पलट सकते।

बाबाजी—खैर, तब तुम्हीं चलो, मगर इसी वक्त चलना होगा।

इन्द्रजीतसिंह—हाँ-हाँ, मैं तैयार हूँ, अभी चलिए।

बाबाजी उसी समय उठ खड़े हुए। अपनी गठड़ी-मुटड़ी बाँध एक शेर पर लाद दिया तथा दूसरे पर आप सवार हो गये। इसके बाद एक शेर की तरफ देखकर कहा, "बच्चा गंगाराम, यहाँ तो आओ !" वह शेर तुरन्त इनके पास आया। बाबाजी ने इन्द्रजीतसिंह से कहा, "तुम इस पर सवार हो लो।" इन्द्रजीतसिंह कूदकर सवार हो गये और बाबाजी के साथ-साथ दक्षिण का रास्ता लिया। बाबाजी के साथी शेर भी कोई आगे कोई पीछे, कोई बायें कोई दायें हो बाबाजी के साथ जाने लगे।

सब शेर तो पीछे रह गये, मगर दो शेर जिन पर बाबाजी और इन्द्रजीतसिंह सवार थे, आगे निकल गये। दोपहर तक दोनों चलते गये। जब दिन ढलने लगा, बाबाजी ने इन्द्रजीतसिंह से कहा, "यहाँ ठहर कर कुछ खा-पी लेना चाहिए।" इसके जवाब में कुमार बोले, "बाबाजी, खाने-पीने की कोई जरूरत नहीं। आप महात्मा ही ठहरे, मुझे कोई भूख नहीं है, फिर अटकने की क्या जरूरत है ? जिस काम में पड़े, उसमें सुस्ती करना ठीक नहीं !"

बाबाजी ने कहा, "शाबाश, तुम बड़े बहादुर हो। अगर तुम्हारा दिल इतना मजबूत न होता तो तिलिस्म तुम्हारे ही हाथ से टूटेगा, ऐसा बड़े लोग न कह जाते, खैर चलो।"

कुछ दिन बाकी रहा जब ये दोनों एक पहाड़ी के नीचे पहुँचे। बाबाजी ने शंख बजाया, थोड़ी ही देर में चारों तरफ से सैकड़ों पहाड़ी लुटेरे हाथ में बरछे लिए आते दिखाई पड़े और ऐसे ही बीस-पच्चीस आदमियों को साथ लिए पूरब की तरफ से आता हुआ राजा शिवदत्त नजर पड़ा, जिसे देखते ही इन्द्रजीतसिंह ने ऊँची आवाज में कहा, "इनको मैं पहचान गया, यही महाराज शिवदत्त हैं। इनकी तस्वीर मेरे कमरे में लटकी हुई है। दादाजी ने इनकी तस्वीर मुझे दिखा कर कहा था कि हमारे सबसे भारी दुश्मन यही महाराज शिवदत्त हैं। ओफ-ओह, हकीकत में बाबाजी ऐयार ही निकले, जो सोचा था वही हुआ ! खैर क्या हर्ज है। इन्द्रजीतसिंह को गिरफ्तार कर लेना जरा टेढ़ी खीर है !"

शिवदत्त—(पास पहुँचकर) मेरा आधा कलेजा तो ठंडा हुआ, मगर अफसोस, तुम दोनों भाई हाथ न आये।

इन्द्रजीतसिंह—जी, इस भरोसे न रहियेगा कि इन्द्रजीतसिंह को फाँस लिया। उनकी तरफ बुरी निगाह से देखना भी बहुत खतरे का काम है !

ग्रन्थकर्ता—भला इसमें भी कोई शक है !

## 2

इस जगह पर थोड़ा-सा हाल महाराज शिवदत्त का भी बयान करना मुनासिब मालूम होता है। महाराज शिवदत्त को हर तरह से कुंअर वीरेंद्रसिंह के मुकाबले में हार माननी पड़ी। लाचार उसने शहर छोड़ दिया और अपने कई पुराने खैरख्वाहों को

साथ ले चुनार के दक्खिन की तरफ रवाना हुआ।

चुनार से थोड़ा ही दूर दक्खिन में लम्बा-चौड़ा घना जंगल है। यह विंध्य के पहाड़ी जंगल का सिलसिला राबर्ट्सगंज, सरगुजा और सिंगरौली होता हुआ सैकड़ों कोस तक चला गया है जिसमें बड़े-बड़े पहाड़, घाटियाँ, दर्रे और खोह पड़ते हैं। बीच में दो-दो चार-चार कोस के फासले पर गाँव भी आबाद हैं। कहीं-कहीं पहाड़ों पर पुराने जमाने के टूटे-फूटे आलीशान किले अभी तक दिखाई पड़ते हैं। चुनार से आठ-दस कोस दक्षिण अहरौरा के पास पहाड़ पर पुराने जमाने के एक बर्बाद किले के निशान आज भी देखने से चित्त का भाव बदल जाता है। गौर करने से यह मालूम होता है कि जब यह किला दुरुस्त होगा तो तीन कोस से ज्यादे लम्बी-चौड़ी जमीन इसने घेरी होगी, आखिर में यह किला काशी के मशहूर राजा चेतसिंह के अधिकार में था। इन्हीं जंगलों में अपनी रानी और कई खैरख्वाहों को मय उनकी औरतों और बाल-बच्चों के साथ लिए घूमते-फिरते महाराज शिवदत्त ने चुनार से लगभग पचास कोस दूर जाकर एक हरी-भरी सुहावनी पहाड़ी के ऊपर के एक पुराने टूटे हुए मजबूत किले में डेरा डाला और उसका नाम शिवदत्तगढ़ रखा जिसमें उस वक्त भी कई कमरे और दालान रहने लायक थे। यह छोटी पहाड़ी अपने चारों तरफ के ऊँचे पहाड़ों के बीच में इस तरह छिपी और दबी हुई थी कि यकायक किसी का यहाँ पहुँचना और कुछ पता लगाना मुश्किल था।

इस वक्त महाराज शिवदत्त के साथ सिर्फ बीस आदमी थे जिनमें तीन मुसलमान ऐयार थे जो शायद नाजिम और अहमद के रिश्तेदारों में से थे और यह समझ कर महाराज शिवदत्त के साथ हो गये थे कि इनके साथ मिले रहने से कभी-न-कभी राजा वीरेन्द्रसिंह से बदला लेने का मौका मिल ही जायगा, दूसरे सिवाय शिवदत्त के और कोई इस लायक नजर भी न आता था जो इन बेईमानों को ऐयारी के लिए अपने साथ रखता। नीचे लिखे नामों से तीनों ऐयार पुकारे जाते थे—बाकरअली, खुदाबख्श और यारअली। इन सब ऐयारों और साथियों ने रुपये-पैसे से भी जहाँ तक बन पड़ा, महाराज शिवदत्त की मदद की।

राजा वीरेन्द्रसिंह की तरफ से शिवदत्त का दिल साफ न हुआ, मगर मौका न मिलने के सबब मुद्दत तक उसे चुपचाप बैठे रहना पड़ा। अपनी चालाकी और होशियारी से वह पहाड़ी भील और खरवार इत्यादि जाति के आदमियों का राजा बन बैठा और उनसे मालगुजारी में गल्ला घी शहद और बहुत-सी जंगली चीजें वसूल करने और उन्हीं लोगों की मार्फत शहर में भेजवा और बिकवाकर रुपया बटोरने लगा। उन्हीं लोगों को होशियार करके थोड़ी-बहुत फौज भी उसने बना ली। धीरे-धीरे वे पहाड़ी जाति के लोग भी होशियार हो गये और खुद शहर में जाकर गल्ला वगैरह बेच रुपये इकट्ठा करने लगे। शिवदत्तगढ़ भी अच्छी तरह आबाद हो गया।

इधर बाकरअली वगैरह ऐयारों ने भी अपने कुछ साथियों को, जो चुनार से इनके साथ आये थे, ऐयारी के फन में खूब होशियार किया। इस बीच में एक लड़का और उसके बाद लड़की भी महाराज शिवदत्त के घर पैदा हुई। मौका पाकर अपने बहुत-से आदमियों और ऐयारों को साथ ले वह शिवदत्तगढ़ के बाहर निकला और

राजा वीरेन्द्रसिंह से बदला लेने की फिक्र में कई महीने तक घूमता रहा। अब महाराज शिवदत्त का इतना ही मुख्तसिर हाल लिखकर हम इस बयान को समाप्त करते हैं और फिर इन्द्रजीतसिंह के किस्से को छेड़ते हैं।

इन्द्रजीतसिंह के गिरफ्तार होने के बाद उन बनावटी शेरों ने भी अपनी हालत बदली और असली सूरत के ऐयार बन बैठे जिनमें यारअली, बाकरअली और खुदाबख्श मुखिया थे। महाराज शिवदत्त बहुत ही खुश हुआ और समझा कि अब मेरा जमाना फिरा, ईश्वर चाहेगा तो मैं फिर चुनार की गद्दी पाऊँगा और अपने दुश्मनों से पूरा बदला लूंगा।

इन्द्रजीतसिंह को कैद कर वह शिवदत्तगढ़ को ले गया। सभी को ताज्जुब हुआ कि कुँअर इन्द्रजीतसिंह ने गिरफ्तार होते समय कुछ उत्पात न मचाया, किसी पर गुस्सा न निकाला, किसी पर हरबा न उठाया, यहाँ तक कि आँखों से रंज, अफसोस या क्रोध भी जाहिर न होने दिया। हकीकत में यह ताज्जुब की बात थी भी कि बहादुर वीरेन्द्रसिंह का शेरदिल लड़का ऐसी हालत में चुप रह जाय और बिना हुज्जत किये बेड़ी पहन ले, मगर नहीं, इसका कोई सबब जरूर है जो आगे चलकर मालूम होगा।

## 3

चुनारगढ़ किले के अन्दर एक कमरे में महाराज सुरेन्द्रसिंह, वीरेन्द्रसिंह, जीतसिंह, तेजसिंह, देवीसिंह, इन्द्रजीतसिंह और आनन्दसिंह बैठे हुए कुछ बातें कर रहे हैं।

जीतसिंह—भैरों ने बड़ी होशियारी का काम किया कि अपने को इन्द्रजीतसिंह की सूरत बना शिवदत्त के ऐयारों के हाथ फँसाया।

सुरेन्द्रसिंह—शिवदत्त के ऐयारों ने चालाकी तो की थी मगर···

वीरेन्द्रसिंह—बाबाजी शेर पर सवार हो सिद्ध तो बने लेकिन अपना काम सिद्ध न कर सके।

इन्द्रजीतसिंह—मगर जैसे हो, भैरोंसिंह को अब बहुत जल्द छुड़ाना चाहिए।

जीतसिंह—कुमार, घबराओ मत। तुम्हारे दोस्त को किसी तरह की तकलीफ नहीं हो सकती, लेकिन अभी उसका शिवदत्त के यहाँ फँसे ही रहना मुनासिब है। वह बेवकूफ नहीं है, बिना मदद के आप ही छूटकर आ सकता है जिस पर पन्नालाल, रामनारायण, चुन्नीलाल, बद्रीनाथ और ज्योतिषीजी उसकी मदद को भेजे ही गये हैं। देखो तो क्या होता है! इतने दिनों तक चुपचाप बैठे रहकर शिवदत्त ने फिर अपनी खराबी कराने पर कमर बाँधी है।

देवीसिंह—कुमारों के साथ जो फौज शिकारगाह में गयी है, उसके लिए अब क्या हुक्म होता है?

जीतसिंह—अभी शिकारगाह से डेरा उठाना मुनासिब नहीं। (तेजसिंह की

तरफ देखकर) क्यों तेज ?

तेजसिंह—(हाथ जोड़कर) जी हाँ, शिकारगाह में डेरा कायम रहने से हम लोग बड़ी खूबसूरती और दिल्लगी से अपना काम निकाल सकेंगे।

सुरेन्द्रसिंह—कोई ऐयार शिवदत्तगढ़ से लौटे तो कुछ हाल-चाल मालूम हो।

तेजसिंह—कल तो नहीं, मगर परसों तक कोई-न-कोई जरूर आयेगा।

पहर भर से ज्यादे देर तक बातचीत होती रही। कुल बात को खोलना हम मुनासिब नहीं समझते बल्कि आखिरी बात का पता तो हमें भी न लगा जो मजलिस उठने के बाद जीतसिंह ने अकेले में तेजसिंह को समझायी थी। खैर, जाने दीजिए, जो होगा देखा जायगा, जल्दी क्या है।

गंगा के किनारे ऊँची बारहदरी में इन्द्रजीतसिंह और आनन्दसिंह दोनों भाई बैठे जल की कैफियत देख रहे हैं। बरसात का मौसम है, गंगा खूब बढ़ी हुई हैं, किले के नीचे जल पहुँचा है, छोटी-छोटी लहरें दीवारों में टक्कर मार रही हैं, अस्त होते हुए सूर्य की लालिमा जल में पड़कर लहरों की शोभा दूनी बढ़ा रही है, सन्नाटे का आलम है, इस बारहदरी में सिवाय इन दोनों भाइयों के कोई तीसरा दिखाई नहीं देता।

इन्द्रजीतसिंह—अभी जल कुछ और बढ़ेगा।

आनन्दसिंह—जी हाँ, पिछले साल तो गंगा आज से कहीं ज्यादा बढ़ी हुई थीं, जब दादाजी ने हम लोगों को तैरकर पार जाने के लिए कहा था।

इन्द्रजीतसिंह—उस दिन भी खूब ही दिल्लगी हुई, भैरोंसिंह सभी में तेज रहा, बद्रीनाथ ने कितना ही चाहा कि उसके आगे निकल जाय, मगर न हो सका।

आनन्दसिंह—हम दोनों भी कोस भर दूर तक उस किश्ती के साथ ही गए जो हम लोगों की हिफाजत के लिए संग गयी थी।

इन्द्रजीतसिंह—बस वही तो हम लोगों का आखिरी इम्तिहान रहा, फिर तब से जल में तैरने की नौबत ही कहाँ आयी।

आनन्दसिंह—कल तो मैंने दादाजी से कहा था कि आजकल गंगाजी खूब बढ़ी हुई हैं, तैरने को जी चाहता है।

इन्द्रजीतसिंह—तब क्या बोले ?

आनन्दसिंह—कहने लगे कि बस, अब तुम लोगों का तैरना मुनासिब नहीं है, हँसी होगी। तैरना भी एक इल्म है जिसमें तुम लोग होशियार हो चुके। अब क्या जरूरत है ? ऐसा ही जी चाहे तो किश्ती पर सवार होकर जाओ, सैर करो।

इन्द्रजीतसिंह—उन्होंने बहुत ठीक कहा, चलो किश्ती पर थोड़ी दूर घूम आयें।

बातचीत हो ही रही थी कि चोबदार ने आकर अर्ज किया, "एक बहुत बूढ़ा जवहरी हाजिर है, दर्शन करना चाहता है।"

आनन्दसिंह—यह कौन-सा वक्त है ?

चोबदार—(हाथ जोड़कर) ताबेदार ने तो चाहा था कि इस समय उसे बिदा करे मगर यह खयाल करके ऐसा करने का हौसला न पड़ा कि एक तो लड़कपन ही से वह इस दरबार का नमकख्वार है और महाराज की भी उस पर निगाह रहती है, दूसरे

अस्सी वर्ष का बुड्ढा है, तीसरे वह कहता है कि अभी इस शहर में पहुँचा हूँ, महाराज का तो दर्शन कर चुका हूँ, सरकार के भी दर्शन हो जायें तब आराम से सराय में डेरा डालूँ और हमेशा से उसका यही दस्तूर भी है।

इन्द्रजीतसिंह—अगर ऐसा है तो उसे आने ही देना मुनासिब है।

आनन्दसिंह—अब आज किश्ती पर सैर करने का रंग नजर नहीं आता।

इन्द्रजीतसिंह—क्या हर्ज है, कल सही।

चोबदार सलाम करके चला गया और थोड़ी देर में सौदागर को लेकर हाजिर हुआ। हकीकत में वह सौदागर बहुत ही बुड्ढा था, रेयासत और शराफत उसके चेहरे से बरसती थी। आते ही सलाम करके उसने दोनों भाइयों को दो अँगूठियाँ दीं और कबूल होने के बाद इशारा पाकर जमीन पर बैठ गया।

इस बुड्ढे जवहरी की इज्जत की गयी, मिजाज का हाल तथा सफर की कैफियत पूछने के बाद डेरे पर जाकर आराम करने और कल फिर हाजिर होने का हुक्म हुआ, सौदागर सलाम करके चला गया।

सौदागर ने जो दो अँगूठियाँ दोनों भाइयों को नजर दी थीं उनमें आनन्दसिंह की अँगूठी पर निहायत खुशरंग मानिक जड़ा हुआ था और इन्द्रजीतसिंह की अँगूठी पर सिर्फ एक छोटी-सी तस्वीर थी जिसे कल फिर एक दफे निगाह भरकर इन्द्रजीतसिंह ने देखा और कुछ सोच चुप ही रहे।

एकान्त होने पर रात को शमादान की रोशनी में फिर उस अँगूठी को देखा जिसमें नगीने की जगह एक कमसिन हसीन औरत की तस्वीर जड़ी हुई थी। चाहे यह तस्वीर कितनी ही छोटी क्यों न हो मगर मुसौवर ने गजब की सफाई इसमें खर्च की थी। इसे देखते-देखते एक मरतबे तो इन्द्रजीतसिंह की यह हालत हो गई कि अपने को और उस औरत की तस्वीर को भूल गए, मालूम हुआ कि स्वयं वह नाजनीन इनके सामने बैठी है और यह उससे कुछ कहना चाहते हैं, मगर उसके हुस्न के रुआब में आकर चुप रह जाते हैं। यकायक यह चौंक पड़े और अपनी बेवकूफी पर अफसोस करने लगे, लेकिन इससे क्या होता है? उस तस्वीर ने तो एक ही सायत में इनके लड़कपन को धूल में मिला दिया और नौजवानी की दीवानी सूरत इनके सामने खड़ी कर दी। थोड़ी देर पहले सवारी शिकार कसरत वगैरह के पेचीले कायदे दिमाग में घूम रहे थे, अब ये एक दूसरी ही उलझन में फँस गये और दिमाग किसी अद्वितीय रत्न के मिलने की फिक्र में गोते खाने लगा। महाराज शिवदत्त की तरफ से अब क्या ऐयारी होती है, भैरोंसिंह क्योंकर और कब कैद से छूटते हैं, देखें, बद्रीनाथ वगैरह शिवदत्तगढ़ में जाकर क्या करते हैं, अब शिकार खेलने की नौबत कब तक आती है, एक ही तीर में शेर को गिरा देने का मौका कब मिलता है, किश्ती पर सवार हो दरिया की सैर करने कब जाना चाहिए इत्यादि खयालों को भूल गए। अब तो यह फिक्र पैदा हुई कि सौदागर को यह अँगूठी क्योंकर हाथ लगी? यह तस्वीर खयाली है या असल में किसी ऐसी की है जो इस दुनिया में मौजूद है? क्या सौदागर उसका पता-ठिकाना जानता होगा? खूबसूरती की इतनी ही हद है या और भी कुछ है? नजाकत, सुडौली और सफाई वगैरह का खजाना यही है

या कोई और ? इसकी मुहब्बत के दरिया में हमारा बेड़ा क्योंकर पार होगा ?

कुअर इन्द्रजीतसिंह ने आज बहाना करना भी सीख लिया और घड़ी भर में ही उस्ताद हो गए। पेट फूला है, भोजन न करेंगे, सिर में दर्द है, किसी का बोलना बुरा मालूम होता है, सन्नाटा हो तो शायद नींद आए, इत्यादि बहानों से उन्होंने अपनी जान बचाई और तमाम रात चारपाई पर करवटें बदल-बदल कर इस फिक्र में काटी कि सवेरा हो तो सौदागर को बुला कर कुछ पूछें।

सवेरे उठते ही जवहरी को हाजिर करने का हुक्म दिया, मगर घण्टे-भर के बाद चोबदार ने वापस आकर अर्ज किया कि सराय में सौदागर का पता नहीं लगता।

इन्द्रजीतसिंह—उसने अपना डेरा कहाँ पर बतलाया था ?

चोबदार—ताबेदार को तो उसकी जुबानी यही मालूम हुआ था कि सराय में उतरेगा, मगर वहाँ दरियाफ्त करने से मालूम हुआ कि यहाँ कोई सौदागर नहीं आया।

इन्द्रजीतसिंह—किसी दूसरी जगह उतरा होगा, पता लगाओ।

"बहुत खूब" कह कर चोबदार तो चला गया मगर इन्द्रजीतसिंह कुछ तरद्दुद में पड़ गये। सिर नीचा करके सोच रहे थे कि किसी के पैर की आहट ने चौंका दिया, सिर उठा कर देखा तो कुँअर आनन्दसिंह थे।

आनन्दसिंह—स्नान का समय तो हो गया।

इन्द्रजीतसिंह—हाँ, आज कुछ देर हो गई।

आनन्दसिंह—तबीयत कुछ सुस्त मालूम होती है ?

इन्द्रजीतसिंह—रात भर सिर में दर्द था।

आनन्दसिंह—अब कैसा है ?

इन्द्रजीतसिंह—अब तो ठीक है।

आनन्दसिंह—कल कुछ झलक सी मालूम पड़ी थी कि उस अँगूठी में कोई तस्वीर जड़ी हुई है जो उस जौहरी ने नजर की थी।

इन्द्रजीतसिंह—हाँ, थी तो।

आनन्दसिंह—कैसी तस्वीर है ?

इन्द्रजीतसिंह—न मालूम वह अँगूठी कहाँ रख दी कि मिलती ही नहीं। मैंने भी सोचा था कि दिन को अच्छी तरह देखूंगा, मगर···

ग्रन्थकर्ता—सच है, इसकी गवाही तो मैं भी दूंगा !

अगर भेद खुल जाने का डर न होता तो कुँअर इन्द्रजीतसिंह सिवा 'ओफ' करने और लम्बी-लम्बी साँसें लेने के कोई दूसरा काम न करते मगर क्या करें लाचारी से सभी मामूली काम और अपने दादा के साथ बैठकर भोजन भी करना पड़ा, हाँ शाम को इनकी बेचैनी बहुत बढ़ गई जब सुना कि तमाम शहर छान डालने पर भी उस जवहरी का कहीं पता न लगा और यह भी मालूम हुआ कि उस जवहरी ने बिलकुल झूठ कहा था कि महाराज का दर्शन कर आया हूँ, अब कुमार के दर्शन हो जायँ तब आराम से सराय में डेरा डालूं। वह वास्तव में महाराज सुरेन्द्रसिंह और वीरेन्द्रसिंह से नहीं मिला था।

तीसरे दिन इनको बहुत ही उदास देख आनन्दसिंह ने किश्ती पर सवार होकर

गंगाजी की सैर करने और दिल बहलाने के लिए जिद की, लाचार उनकी बात माननी ही पड़ी।

एक छोटी-सी खूबसूरत और तेज जाने वाली किश्ती पर सवार हो इन्द्रजीतसिंह ने चाहा कि किसी को साथ न ले जायें सिर्फ दोनों भाई ही सवार हों और खे कर दरिया की सैर करें। किसकी मजाल थी जो इनकी बात काटता, मगर एक पुराने खिदमतगार ने जिसने कि वीरेन्द्रसिंह को गोद में खिलाया था और अब इन दोनों के साथ रहता था ऐसा करने से रोका और जब दोनों भाइयों ने न माना तो वह खुद किश्ती पर सवार हो गया। पुराना नौकर होने के खयाल से दोनों भाई कुछ न बोले, लाचार साथ ले जाना ही पड़ा।

आनन्दसिंह—किश्ती को धारा में ले जाकर बहाव पर छोड़ दीजिये। फिर खे कर ले आवेंगे।

इन्द्रजीतसिंह—अच्छी बात है।

सिर्फ दो घण्टे दिन बाकी था जब दोनों भाई किश्ती पर सवार हो दरिया की सैर करने को गए क्योंकि लौटते समय चाँदनी रात का भी आनन्द लेना मंजूर था।

चुनार से दो कोस पश्चिम गंगा के किनारे पर एक छोटा-सा जंगल था। जब किश्ती उसके पास पहुँची, वंशी की और साथ ही गाने की बारीक सुरीली आवाज इन लोगों के कानों में पड़ी। संगी[illegible] एक ऐसी चीज है कि हर एक के दिल को चाहे वह कैसा ही नासमझ क्यों न हो अपनी तरफ खींच लेती है, यहाँ तक कि जानवर भी इसके वश में होकर अपने को भूल जाता है। दो-तीन दिन से कुँअर इन्द्रजीतसिंह का दिल चुटीला हो रहा था, दरिया की बहार देखना तो दूर रहा, इन्हें अपने तन-बदन की भी सुध न थी। ये तो अपनी प्यारी तस्वीर की धुन में सिर झुकाए बैठे कुछ सोच रहे थे, इनके हिसाब चारों तरफ सन्नाटा था, मगर इस सुरीली आवाज ने इनकी गर्दन घुमा दी और उस तरफ देखने को मजबूर किया जिधर से वह आ रही थी।

किनारे की तरफ देखने से यह तो मालूम न हुआ कि वंशी बजाने या गाने वाला कौन है मगर इस बात का अन्दाज जरूर मिल गया कि वे लोग बहुत दूर नहीं हैं जिनके गाने की आवाज सुनने वालों पर जादू का सा असर कर रही है।

इन्द्रजीतसिंह—आहा, क्या सुरीली आवाज है!

आनन्दसिंह—दूसरी आवाज भी आई। बेशक कई औरतें मिल कर गा-बजा रही हैं।

इन्द्रजीतसिंह—(किश्ती का मुँह किनारे की तरफ फेर कर) ताज्जुब है कि इन लोगों ने गाने-बजाने और दिल बहलाने के लिए ऐसी जगह पसन्द की। जरा देखना चाहिए।

आनन्दसिंह—क्या हर्ज है, चलिए।

बूढ़े खिदमतगार ने किनारे पर किश्ती लगाने और उतरने के लिए मना किया और बहुत समझाया मगर इन दोनों ने न माना। किश्ती किनारे लगाई और उतर कर उस तरफ चले जिधर से आवाज आ रही थी। जंगल में थोड़ी ही दूर जाकर दस-पन्द्रह

नौजवान औरतों का एक झुंड नजर पड़ा जो रंग-बिरंगी पोशाक और कीमती जेवरों से अपने हुस्न को दूना किए ऊँचे पेड़ से लटकते हुए एक झूले को झुला रही थीं। कोई वंशी कोई मृदंगी बजाती, कोई हाथ से ताल दे-देकर गा रही थी। उस हिंडोले पर सिर्फ एक ही औरत गंगा की तरफ रुख किए बैठी थी। ऐसा मालूम होता था मानो परियाँ साक्षात् किसी देवकन्या को झूला झुला और गा-बजा कर इसलिए प्रसन्न कर रही हैं कि खूबसूरती बढ़ने और नौजवानी के स्थिर रहने का वरदान पावें। मगर नहीं, उनके भी दिल की दिल ही में रही और कुँअर इन्द्रजीतसिंह तथा आनन्दसिंह को आते देख हिंडोले पर बैठी हुई नाजनीन को अकेली छोड़ न जाने क्यों भाग ही जाना पड़ा।

आनन्दसिंह—भैया, वे सब तो भाग गईं!

इन्द्रजीतसिंह—हाँ, मैं इस हिंडोले पास जाता हूँ, तुम देखो कि वे औरतें किधर गईं?

आनन्दसिंह—बहुत अच्छा।

चाहे जो हो मगर कुँअर इन्द्रजीतसिंह ने उसे पहचान ही लिया जो हिंडोले पर अकेली रह गई थी। भला यह क्यों न पहचानते? जवहरी की नजर दी हुई अँगूठी पर उसकी तस्वीर देख चुके थे, इनके दिल में उसकी तस्वीर खुद गई थी, अब तो मुँहमाँगी मुराद पाई, जिसके लिए अपने को मिटाना मंजूर था, उसे बिना परिश्रम पाया, फिर क्या चाहिए?

आनन्दसिंह पता लगाने के लिए उन औरतों के पीछे गए, मगर वे ऐसा भागीं कि झलक तक दिखाई न दी, लाचार आधे घण्टे तक हैरान होकर फिर उस हिंडोले के पास पहुँचे, हिंडोले पर बैठी हुई औरत को कौन कहे अपने भाई को भी वहाँ न पाया। घबरा कर इधर-उधर ढूँढ़ने और पुकारने लगे, यहाँ तक कि रात हो गई और यह सोच कर किश्ती के पास पहुँचे कि शायद वहाँ चले गये हों, लेकिन वहाँ भी सिवाय उस बूढ़े खिदमतगार के किसी दूसरे को न देखा। जी बेचैन हो गया, खिदमतगार को सब हाल बताकर बोले, "जब तक अपने प्यारे भाई का पता न लगा लूँगा घर न जाऊँगा, तू जाकर यहाँ का हाल सब को खबर कर दे।"

खिदमतगार ने हर तरह से आनन्दसिंह को समझाया और घर चलने के लिए कहा मगर कुछ फायदा न निकला। लाचार उसने किश्ती उसी जगह छोड़ी और पैदल रोता-कलपता किले की तरफ रवाना हुआ। क्योंकि यहाँ जो कुछ हो चुका था, उसका हाल राजा वीरेन्द्रसिंह से कहना भी उसने आवश्यक समझा।

## 4

खिदमतगार ने किले में पहुँच कर और यह सुन कर कि इस समय दोनों एक ही जगह बैठे हैं कुँअर इन्द्रजीतसिंह के गायब होने का हाल और सबब जो कुँअर आनन्द-सिंह की जुबानी सुना था, महाराज सुरेन्द्रसिंह और वीरेन्द्रसिंह के पास हाजिर होकर

बातचीत करने लगा।

नानक—नहीं-नहीं, मैं कभी नहीं मर सकता।

औरत—अब तुम्हें बचाने वाला कौन है ?

नानक—(रामभोली की तरफ देख के) उस कोठरी की ताली, जिसमें किसी के खून से लिखी हुई पुस्तक रखी है।

इतना सुनते ही रामभोली चौंकी। उसका चेहरा उतर गया, सिर घूमने लगा, और वह यह कहती हुई सिंहासन की बगली पर झुक गई, "आह, गजब हो गया! भूल हुई! वह ताली तो उसी जगह छूट गई! कम्बख्त, तेरा बुरा हो, मुझे जबर्दस्ती अ···प···ने···हा···थ !"

केवल रामभोली ही की ऐसी दशा नहीं हुई बल्कि वहाँ जितनी औरतें थीं सभी का चेहरा पीला पड़ गया, खून की लाली जाती रही और सब की सब एकटक नानक की तरफ देखने लगीं। अब नानक को भी विश्वास हो गया कि उसकी जान बच गई, जो कुछ उसने सोचा था, वह ठीक निकला। कुछ देर ठहर कर नानक फिर बोला—

नानक—उस किताब को मैं पढ़ भी चुका हूँ बल्कि एक दोस्त को भी इस काम में अपना साथी बना चुका हूँ। यदि तीन दिन के अन्दर मैं उससे न मिलूँगा तो वह जरूर कोई काम शुरू कर देगा।

नानक की इस बात ने सभी की बेचैनी और बढ़ा दी। महारानी ने आँखों में आँसू भरकर अपनी बगल में बैठे बाबाजी की तरफ इस ढंग से देखा जैसे वह अपनी जिन्दगी से निराश हो चुकी हो। बाबाजी ने इशारे से उसे ढाढ़स दिया और नानक की तरफ देखकर कहा—

बाबा—शाबाश बेटे, तुमने खूब काम किया! मैं तुमसे बहुत प्रसन्न हूँ, चेला बनाने के लिए मैं भी किसी ऐसे चतुर आदमी को ढूँढ़ रहा था!

इतना कहकर बाबाजी उठे और नानक का हाथ पकड़कर दूसरी तरफ ले चले। बाबाजी का हाथ इतना कड़ा था कि नानक की कलाई दर्द करने लगी, उसे मालूम हुआ मानो लोहे के हाथ ने उसकी कलाई पकड़ी हो जो किसी तरह नर्म या ढीला नहीं हो सकता। साफ सवेरा हो चुका था बल्कि सूर्य की लालिमा ने बाग के खुशनुमा पेड़ों की ऊपर वाली टहनियों पर अपना दखल जमा लिया था जब बाबाजी नानक को लिए एक कोठरी के दरवाजे पर पहुँचे जिसमें ताला लगा हुआ था। बाबाजी ने दूसरे हाथ से एक ताली निकाली जो उनकी कमर में थी और उस कोठरी का ताला खोलकर नानक को उसके अन्दर धकेल दिया और फिर दरवाजा बन्द करके ताला लगा दिया।

चाहे दिन निकल चुका हो, मगर उस कोठरी के अन्दर नानक को रात ही का समाँ नजर आया। बिल्कुल अँधेरा था, कोई सूराख भी ऐसा नहीं था जिससे किसी तरह की रोशनी पहुँचती। नानक को यह भी नहीं मालूम हो सकता था कि यह कोठरी कितनी बड़ी है, हाँ उस कोठरी की पत्थर की जमीन इतनी सर्द थी कि घण्टे भर में ही नानक के हाथ-पैर बेकार हो गए। घण्टे भर बाद नानक को चारों तरफ की दीवार दिखाई देने लगी। मालूम हुआ कि दीवारों में से किसी तरह की चमक निकल रही है

और वह चमक धीरे-धीरे बढ़ रही है। यहाँ तक कि थोड़ी देर में वहाँ अच्छी तरह उजाला हो गया और उस जगह की हरएक चीज साफ दिखाई देने लगी।

यह कोठरी बहुत बड़ी न थी। इसके चारों कोनों में हड्डियों के ढेर लगे थे, चारों तरफ दीवारों में पुरसे भर ऊँचे चार मोखे (छेद) थे जो बहुत बड़े न थे, मगर इस लायक थे कि आदमी का सिर उनके अन्दर जा सके। नानक ने देखा कि उसके सामने की तरफ वाले (मोखे) में कोई चीज चमकती हुई दिखाई दे रही है। बहुत गौर करने पर थोड़ी देर बाद मालूम हुआ कि वे बड़ी-बड़ी दो आँखें हैं जो उसी की तरफ देख रही हैं।

उस अँधेरी कोठरी में धीरे-धीरे चमक पैदा होने और उजाला हो जाने से ही नानक डरा था, अब उन आँखों ने और भी डरा दिया। धीरे-धीरे नानक का डर बढ़ता ही गया क्योंकि उसने कलेजा दहलाने वाली और भी कई बातें यहाँ पाईं।

हम ऊपर लिख आये हैं कि उस कोठरी की जमीन पत्थर की थी। धीरे-धीरे यह जमीन गर्म होने लगी जिससे नानक के बदन में हरारत पहुँची और वह सर्दी जिसके सबब से वह लाचार हो गया था, जाती रही। आखिर वहाँ की जमीन यहाँ तक गर्म हुई कि नानक को अपनी जगह से उठना पड़ा मगर कहाँ जाता! उस कोठरी की तमाम जमीन एक-सी गरम हो रही थी, वह जिधर जाता उधर ही पैर जलता था। नानक का ध्यान फिर मोखे की तरफ गया जिसमें चमकती हुई आँखें दिखाई दी थीं, क्योंकि इस समय उसी मोखे में से एक हाथ निकालकर नानक की तरफ बढ़ रहा था। नानक दबक कर एक कोने में हो रहा जिसमें वह हाथ उस तक न पहुँचे, मगर हाथ बढ़ता ही गया यहाँ तक कि उसने नानक की कलाई पकड़ ली।

न मालूम वह हाथ कैसा था जिसने नानक की कलाई मजबूती से थाम ली। बदन के साथ छूते ही एक तरह की झुनझुनी पैदा हुई और बात की बात में इतनी बढ़ी कि नानक अपने को किसी तरह सम्हाल न सका और न उस हाथ से अपने को छुड़ा ही सका, यहाँ तक कि वह बेहोश होकर अपने आपको बिल्कुल भूल गया।

जब नानक होश में आया, उसने अपने आपको गंगा के किनारे उसी जगह पाया जहाँ वह रामभोली के साथ बजरे से उतरा था। बगल में पक्के केले का एक घौद भी रखा देखा। दिन बहुत कम बाकी था और सूर्य भगवान अस्ताचल की तरफ जा रहे थे।

## 8

अब हम फिर उस महारानी के दरबार का हाल लिखते हैं, जहाँ से नानक निकाला जाकर गंगा के किनारे पहुँचाया गया था।

नानक को कोठरी के अन्दर धकेल कर बाबाजी लौटे तो महारानी के पास न जाकर दूसरी ही तरफ रवाना हुए और एक बारहदरी में पहुँचे। वहाँ कई आदमी बैठे

कुछ काम कर रहे थे। बाबाजी को देखते ही वे लोग उठ खड़े हुए। बाबाजी ने उन लोगों की तरफ देख कर कहा, "नानक को मैं ठिकाने पहुँचा आया हूँ, बड़ा भारी ऐयार निकला, हम लोग उसका कुछ न कर सके। खैर, उसे गंगा किनारे उसी जगह पहुँचा दो जहाँ बजरे से उतरा था, उसके लिए कुछ खाने की चीज भी वहाँ रख देना।" इतना कह-कर बाबाजी वहाँ लौटे और महारानी के पास पहुँचे। इस समय महारानी का दरबार उस ढंग का न था और न भीड़भाड़ ही थी। सिंहासन और कुर्सियों का नाम-निशान न था; केवल फर्श बिछा हुआ था जिस पर महारानी, रामभोली और वह औरत, जिसके घोड़े पर सवार हो रामभोली नानक से जुदा हुई थी, बैठी आपस में कुछ बातें कर रही थीं। बाबाजी ने पहुँचते ही कहा, "मैं नहीं समझता था कि नानक इतना बड़ा धूर्त और चालाक निकलेगा। धनपति ने कहा था कि वह बहुत सीधा है, सहज ही में काम निकल जायगा, व्यर्थ इतना आडम्बर करना पड़ा !"

पाठक याद रखें, धनपति उसी औरत का नाम था जिसके घोड़े पर सवार होकर रामभोली नानक के सामने से भागी थी। ताज्जुब नहीं कि धनपति के नाम से बारीक खयाल वाले पाठक चौंकें और सोचें कि ऐसी औरत का नाम धनपति क्यों हुआ ! यह सोचने की बात है और आगे चलकर यह नाम कुछ रंग लावेगा।

धनपति—खैर, जो होना था, सो हो चुका, इतना तो मालूम हुआ कि हम लोग नानक के पंजे में फँस गये। अब कोई ऐसी तरकीब करनी चाहिए जिससे जान बचे और नानक के हाथ से छुटकारा मिले।

बाबाजी—मैं तो फिर भी नसीहत करूँगा कि आप लोग इस फेर न पड़ें। कुँअर इन्द्रजीतसिंह और आनन्दसिंह बड़े प्रतापी हैं, उन्हें अपने अधीन करना और उनके हिस्से की चीज छीन लेना बहुत कठिन है, सहज नहीं। देखा, पहली ही सीढ़ी में आप लोगों ने कैसा धोखा खाया। ईश्वर न करे, यदि नानक मर जाय या उसे कोई मार डाले और वह किताब उसी के कब्जे में रह जाय और पता न लगे तो क्या आप लोगों के बचने की कोई सूरत हो सकती है ?

रामभोली—बेशक कभी नहीं, बेशक हम लोग बुरी मौत मारे जायेंगे।

बाबाजी—मैं बेशक जोर देता और ऐसा कभी होने न देता मगर सिवाय समझाने के और कुछ नहीं कर सकता।

महारानी—(बाबाजी की तरफ देखकर) एक दफे और उद्योग करूँगी, अगर काम न चलेगा तो फिर जो कुछ आप कहेंगे, वही किया जायगा।

बाबाजी—मर्जी तुम्हारी, मैं कुछ कह नहीं सकता।

महारानी—(धनपति और रामभोली की तरफ देख कर) सिवाय तुम दोनों के इस काम के लायक और कोई भी नहीं है।

धनपति—मैं जान लड़ाने से कब बाज आने वाली हूँ।

रामभोली—जो हुक्म होगा, करूँगी ही।

महारानी—तुम दोनों जाओ और जो कुछ करते बने, करो !

रामभोली—काम बाँट दीजिए।

महारानी—(धनपति की तरफ देख कर) नानक के कब्जे से किताब निकाल लेना तुम्हारा काम और (रामभोली की तरफ देखकर) किशोरी को गिरफ्तार करके लाना तुम्हारा काम।

बाबाजी—मगर दो बातों का ध्यान रखना, नहीं तो जीती न बचोगी !

दोनों—वह क्या ?

बाबाजी—एक तो कुंअर इन्द्रजीतसिंह या आनन्दसिंह को हाथ न लगाना, दूसरे ऐसे काम करना जिसमें नानक को तुम दोनों का पता न लगे, नहीं तो वह बिना जान लिए कभी न छोड़ेगा और तुम लोगों के किए कुछ न होगा। (रामभोली की तरफ देखकर) यह न समझना कि वह तुम्हारा मुलाहिजा करेगा, अब उसे असल हाल मालूम हो गया है, वह हम लोगों को जड़-बुनियाद से खोदकर फेंक देने का उद्योग करेगा।

महारानी—ठीक है, इसमें कोई शक नहीं। मगर यह दोनों भी चालाक हैं, अपने को बचावेंगी। (दोनों की तरफ देखकर) खैर, तुम लोग जाओ, देखो, ईश्वर क्या करता है। खूब होशियार रहना और अपने को बचाना।

दोनों—जो आज्ञा !

## 9

अब हम रोहतासगढ़ की तरफ चलते हैं और तहखाने में बेबस पड़ी हुई बेचारी किशोरी और कुंअर आनन्दसिंह इत्यादि की सुध लेते हैं।

जिस समय कुंअर आनन्दसिंह, भैरोंसिंह और तारासिंह तहखाने के अन्दर गिरफ्तार हो गए और राजा दिग्विजयसिंह के सामने लाये गये तो राजा के आदमियों ने उन तीनों का परिचय दिया जिसे सुन राजा हैरान रह गया और सोचने लगा कि ये तीनों यहाँ क्योंकर आ पहुँचे। किशोरी भी उसी जगह खड़ी थी। उसने सुना कि ये लोग फलाँ हैं तो वह घबरा गई। उसे विश्वास हो गया कि अब इनकी जान नहीं बचती। इस समय वह मन-ही-मन ईश्वर से प्रार्थना करने लगी कि जिस तरह हो सके, इनकी जान बचाए, इनके बदले में मेरी जान जाय तो कोई हर्ज नहीं, परन्तु मैं अपनी आँखों से इन्हें मरते नहीं देखना चाहती, इसमें कोई शक नहीं कि ये मुझी को छुड़ाने आये थे, नहीं तो इन्हें क्या मतलब था कि इतना कष्ट उठाते।

जितने आदमी तहखाने के अन्दर मौजूद थे, सभी जानते थे कि इस समय तहखाने के अन्दर कुंअर आनन्दसिंह का मददगार कोई भी नहीं है, परन्तु हमारे पाठक महाशय जानते हैं कि पण्डित जगन्नाथ ज्योतिषीजी, जो इस समय दारोगा बने यहाँ मौजूद हैं, कुंअर वीरेन्द्रसिंह की मदद जरूर करेंगे, मगर एक आदमी के किए होता ही क्या है ? तो भी ज्योतिषीजी ने हिम्मत न हारी और वह राजा से बातचीत करने लगे। ज्योतिषी जी जानते थे कि मेरे अकेले के किए ऐसे मौके पर कुछ नहीं हो सकता, और वहाँ की

किताब पढ़ने से उन्हें यह भी मालूम हो गया था कि इस तहखाने के कायदे से मुताबिक ये जरूर मारे जायेंगे, फिर भी ज्योतिषीजी को इनके बचने की उम्मीद कुछ-कुछ जरूर थी, क्योंकि पण्डित बद्रीनाथ कह गये थे कि 'आज इस तहखाने में कुँअर आनन्दसिंह आवेंगे, और उनके थोड़ी ही देर बाद कुछ आदमियों को लेकर हम भी आवेंगे।' अब ज्योतिषीजी सिवाय इसके और कुछ नहीं कर सकते थे कि राजा को बातों में लगाकर देर करें, जिसमें पण्डित बद्रीनाथ वगैरह आ जायँ और आखिर उन्होंने ऐसा ही किया। ज्योतिषीजी अर्थात् दारोगा साहब राजा के सामने गये और बोले—

दारोगा—मुझे इस बात की बड़ी खुशी है कि आप-से-आप कुँअर आनन्दसिंह हम लोगों के कब्जे में आ गये।

राजा—(सिर से पैर तक ज्योतिषीजी को अच्छी तरह देख कर) ताज्जुब है कि आप ऐसा कहते हैं! मालूम होता है कि आज आपकी अक्ल घास चरने चली गई है! छी! छी!!

दारोगा—(घबराकर और हाथ जोड़कर) सो क्यों महाराज?

राजा—(रञ्ज होकर) फिर भी आप पूछते हैं, सो क्यों? आप ही कहिये, आनन्दसिंह आप से आप यहाँ आ फँसे तो क्यों आप खुश हुए?

दारोगा—मैं यह सोचकर खुश हुआ कि जब इनकी गिरफ्तारी का हाल राजा वीरेन्द्रसिंह सुनेंगे, तो जरूर कहला भेजेंगे कि आनन्दसिंह को छोड़ दीजिए, इसके बदले में हम कुँअर कल्याणसिंह को छोड़ देंगे।

राजा—अब मुझे मालूम हो गया कि तुम्हारी अक्ल सचमुच घास चरने गई है या तुम वह दारोगा नहीं हो, कोई दूसरे हो।

दारोगा—(काँप कर) शायद आप इसलिए कहते हों कि मैंने जो कुछ अर्ज किया, इस तहखाने के कायदे के खिलाफ किया।

राजा—हाँ, अब तुम राह पर आये! बेशक ऐसा ही है। मुझे इनके यहाँ आ फँसने का रंज है। अब मैं अपनी और अपने लड़के की जिन्दगी से भी नाउम्मीद हो गया। बेशक अब यह रोहतासगढ़ उजाड़ हो गया। मैं किसी तरह कायदे के खिलाफ नहीं कर सकता, चाहे जो हो, आनन्दसिंह को अवश्य मारना पड़ेगा और आनन्दसिंह पहले-पहल यहाँ नहीं आये बल्कि इनके कई ऐयार इसके पहले भी जरूर यहाँ आकर सब हाल देख गये होंगे। कई दिनों से यहाँ के मामले में जो विचित्रता दिखाई पड़ती है यह सब उसी का नतीजा है। सच तो यह है कि इस समय की बातें सुनकर मुझे आप पर भी शक हो गया है। यहाँ का दारोगा इस तरह आनन्दसिंह के आ फँसने से कभी यह न कहता कि मैं खुश हूँ। वह जरूर समझता कि कायदे के मुताबिक इन्हें मारना पड़ेगा, इसके बदले में कल्याणसिंह मारा जायेगा, और इसके अतिरिक्त वीरेन्द्रसिंह के ऐयार लोग ऐयारी के कायदे को तिलांजलि देकर बेहोशी की दवा के बदले जहर का इस्तेमाल करेंगे और एक ही सप्ताह में रोहतासगढ़ को चौपट कर डालेंगे। इस तहखाने के दारोगा को जरूर इस बात का रंज होता।

राजा की बातें सुनकर ज्योतिषीजी की आँखें खुल गयीं। उन्होंने मन में अपनी

भूल कबूल की और गर्दन नीची करके सोचने लगे। उसी समय राजा ने पुकार कर अपने आदमियों से कहा, "इस नकली दारोगा को भी गिरफ्तार कर लो और अच्छी तरह आजमाओ कि यहाँ का दारोगा है या वीरेन्द्रसिंह का कोई ऐयार !"

बात की बात में दारोगा साहब की मुश्कें बाँध ली गयीं और राजा ने दो आदमियों को गरम पानी लाने का हुक्म दिया। नौकरों ने यह समझ कर कि यहाँ पानी गरम करने में देर होगी, ऊपर दीवानखाने में हरदम गरम पानी मौजूद रहता है, वहाँ से लाना उत्तम होगा, महाराज से आज्ञा चाही। महाराज ने इसको पसन्द करके ऊपर दीवानखाने से पानी लाने का हुक्म दिया।

दो नौकर गरम पानी लाने के लिए दौड़े, मगर तुरन्त लौट आकर बोले, "ऊपर जाने का रास्ता तो बन्द हो गया।"

महाराज—सो क्यों ! रास्ता कैसे बन्द हो सकता है ?

नौकर—क्या जाने, ऐसा क्यों हुआ ?

महाराज—ऐसा कभी नहीं हो सकता ! (ताली दिखाकर) देखो, यह ताली मेरे पास मौजूद है, इस ताली के बिना कोई कैसे उन दरवाजों को बन्द कर सकता है ?

नौकर—जो हो, मैं कुछ नहीं अर्ज कर सकता, सरकार खुद चलकर देख लें।

राजा ने स्वयं जाकर देखा तो ऊपर जाने का रास्ता अर्थात् दरवाजा बन्द पाया। ताज्जुब हुआ और सोचने लगा कि दरवाजा किसने बन्द किया ! ताली तो मेरे पास थी ! आखिर दरवाजा खोलने के लिए ताली लगाई मगर ताला न खुला। आज तक इसी ताली से बराबर इस तहखाने में आने-जाने का दरवाजा खोला जाता था, लेकिन इस समय ताली कुछ काम नहीं करती। यह अनोखी बात, जो राजा दिग्विजयसिंह के ध्यान में कभी न आयी थी, आज यकायक पैदा हो गयी। राजा के ताज्जुब की कोई हद न रही। उस तहखाने में और भी बहुत से दरवाजे उसी ताली से खुला करते थे। दिग्विजयसिंह ने ताली ठोंक-पीटकर एक-दूसरे दरवाजे में लगाई, मगर वह भी न खुला। राजा की आँखों में आँसू भर आये और यकायक उसके मुँह से यह आवाज निकली, "अब इस तहखाने की और हम लोगों की उम्र पूरी हो गयी।"

राजा दिग्विजयसिंह घबराया हुआ चारों तरफ घूमता और घड़ी-घड़ी दरवाजों में ताली लगाता था, इतने ही में उस काले रंग की भयानक मूर्ति के मुँह में से, जिसके सामने एक औरत की बलि दी जा चुकी थी, एक तरह की आवाज निकलने लगी। यह भी एक नयी बात थी। दिग्विजयसिंह और जितने आदमी वहाँ थे, सब डर गये तथा उसी तरफ देखने लगे। काँपता हुआ राजा उस मूर्ति के पास जाकर खड़ा हो गया और गौर से सुनने लगा कि क्या आवाज आती है।

थोड़ी देर तक वह आवाज समझ में न आयी, इसके बाद यह सुनाई पड़ा— "तेरी ताली केवल बारह नम्बर की कोठरी को खोल सकेगी। जहाँ तक जल्दी हो सके, किशोरी को उसमें बन्द कर दे, नहीं तो सभी की जान मुफ्त में जायगी !"

यह नयी अद्भुत और अनोखी बात देख-सुनकर राजा का कलेजा दहलने लगा, मगर उसकी समझ में कुछ न आया कि यह मूर्ति क्योंकर बोली ! आज तक कभी ऐसी

बात न हुई थी। सैकड़ों आदमी इसके सामने बलि हो गये, लेकिन ऐसी नौबत न आयी थी। अब राजा को विश्वास हो गया कि इस मूरत में कोई करामात जरूर है तभी तो बड़े लोगों ने बलि का प्रबन्ध किया है। यद्यपि राजा ऐसी बातों पर विश्वास कम रखता था, परन्तु आज उसे डर ने दबा लिया। उसने सोच-विचार में ज्यादा समय नष्ट न किया और उसी ताली से बारह नम्बर वाली कोठरी खोलकर किशोरी को उसके अन्दर बन्द कर दिया।

राजा दिग्विजयसिंह ने अभी इस काम से छुट्टी न पायी थी कि बहुत से आदमियों को साथ लेकर पण्डित बद्रीनाथ उस तहखाने में आ पहुँचे। कुँअर आनन्दसिंह और तारासिंह को बेबस पाकर झपट पड़े और बहुत जल्द उनके हाथ-पैर खोल दिए। महाराज के आदमियों ने इनका मुकाबला किया, पण्डित बद्रीनाथ के साथ जो आदमी आये थे वे लोग भी भिड़ गये। जब आनन्दसिंह, भैरोंसिंह और तारासिंह छूटे तो लड़ाई गहरी हो गयी। इन लोगों के सामने ठहरने वाला कौन था? केवल चार ऐयार ही उतने लोगों के लिए काफी थे। कई मारे गये, कई जख्मी होकर गिर पड़े। राजा दिग्विजयसिंह को गिरफ्तार कर लिया गया, वीरेन्द्रसिंह की तरफ का कोई न मरा। इन सब कामों से छुट्टी पाने के बाद किशोरी की खोज की गयी।

इस तहखाने में जो कुछ आश्चर्य की बातें हुई थीं, सभी ने देखी-सुनी थीं। लाली और ज्योतिषीजी ने सब हाल आनन्दसिंह और ऐयार लोगों को बताया और यह भी कहा कि किशोरी बारह नम्बर की कोठरी में बन्द कर दी गयी है।

पण्डित बद्रीनाथ ने दिग्विजयसिंह की कमर से ताली निकाल ली और बारह नम्बर की कोठरी खोली, मगर किशोरी को उसमें न पाया। चिराग लेकर अच्छी तरह ढूँढ़ा परन्तु किशोरी न दिखाई पड़ी, न मालूम जमीन में समा गयी या दीवार खा गयी। इस बात का आश्चर्य सभी को हुआ कि बन्द कोठरी में से किशोरी कहाँ गायब हो गयी! हाँ, एक कागज का पुर्जा उस कोठरी में जरूर मिला जिसे भैरोंसिंह ने उठा लिया और पढ़कर सभी को सुनाया। यह लिखा था--

"धनपति रंग मचायौ, साध्यौ काम।
भोली भलि मुड़ि ऐहैं यदि यहि ठाम।।"

इस 'बरवै' का मतलब किसी की समझ में न आया, लेकिन इतना विश्वास हो गया कि अब इस जगह किशोरी का मिलना कठिन है। उधर लाली इस बरवै को सुनते ही खिलखिला कर हँस पड़ी, लेकिन जब लोगों ने हँसने का सबब पूछा तो कुछ जवाब न दिया, सिर नीचा करके चुप हो रही। जब ऐयारों ने बहुत जोर दिया तो बोली, "मेरे हँसने का कोई खास सबब नहीं है। बड़ी मेहनत करके किशोरी को मैंने यहाँ से छुड़ाया था। (किशोरी के छुड़ाने के लिए जो-जो काम उसने किये थे, सब कहने के बाद) मैं सोचे हुए थी कि इस काम के बदले में राजा वीरेन्द्रसिंह से कुछ इनाम पाऊँगी, लेकिन कुछ न हुआ, मेरी मेहनत चौपट हो गयी, मेरे देखते-ही-देखते किशोरी इस कोठरी में बन्द हो गयी थी। जब आप लोगों ने कोठरी खोली तो मुझे उम्मीद थी कि उसे देखूँगी और वह अपनी जुबान से मेरे परिश्रम का हाल कहेगी, परन्तु कुछ नहीं। ईश्वर की भी

क्या विचित्र गति है, वह क्या करता है, सो कुछ समझ में नहीं आता ! यही सोचकर मैं हँसी थी और कोई बात नहीं है ।"

लाली की बातों का और सभी को चाहे विश्वास हो गया हो, लेकिन हमारे ऐयारों के दिल में उसकी बातें न बैठीं। देखना चाहिए, अब वे लोग लाली के साथ क्या सलूक करते हैं ।

पण्डित बद्रीनाथ की राय हुई कि अब इस तहखाने में ठहरना मुनासिब नहीं। जब यहाँ की अजायबातों से खुद यहाँ का राजा परेशान हो गया, तो हम लोगों की क्या बात है । यह भी उम्मीद नहीं है कि इस समय किशोरी का पता लगे । अस्तु, जहाँ तक जल्द हो सके यहाँ से चले चलना ही मुनासिब है।

जितने आदमी मर गये थे, उसी तहखाने में गड़हा खोदकर गाड़ दिये गये । बाकी बचे हुए चार-पाँच आदमियों को राजा दिग्विजयसिंह के सहित कैदियों की तरह साथ लिया और सभी का मुँह चादर से बाँध दिया । ज्योतिषीजी ने भी ताली का झब्बा सँभाला, रोज़नामचा हाथ में लिया, और सभी के साथ तहखाने से बाहर हुए । अब की दफे तहखाने से बाहर निकलते हुए जितने दरवाजे थे, सभी में ज्योतिषीजी ताला लगाते गये जिसमें उसके अन्दर कोई आने न पावे ।

तहखाने से बाहर निकलने पर लाली ने कुँअर आनन्दसिंह से कहा, "मुझे अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि मेरी सारी मेहनत बरबाद हो गयी और किशोरी से मिलने की कोई आशा न रही ! अब यदि आप आज्ञा दें, तो मैं अपने घर जाऊँ, क्योंकि किशोरी ही की तरह मैं भी इस किले में कैद की गयी थी ।"

आनन्दसिंह—तुम्हारा मकान कहाँ है ?

लाली—मथुराजी ।

भैरोंसिंह—(आनन्दसिंह से) इसमें कोई शक नहीं कि लाली का किस्सा भी बहुत बड़ा और दिलचस्प होगा । इन्हें हमारे महाराज के पास अवश्य ले चलना चाहिए ।

बद्रीनाथ—जरूर ऐसा होना चाहिए, नहीं तो महाराज रंज होंगे ।

ऐयारों का मतलब कुँअर आनन्दसिंह समझ गये और इसी जगह से लाली को बिदा होने की आज्ञा उन्होंने न दी । लाचार लाली को कुँअर साहब के साथ ही जाना पड़ा और ये लोग बिना किसी तरह की तकलीफ पाए राजा वीरेन्द्रसिंह के लश्कर में पहुँच गये जहाँ लाली इज्जत के साथ एक खेमे में रखी गई ।

## 10

दूसरे दिन संध्या के समय राजा वीरेन्द्रसिंह अपने खेमे में बैठे रोहतासगढ़ के बारे में बातचीत करने लगे । पण्डित बद्रीनाथ, भैरोंसिंह, तारासिंह, ज्योतिषीजी, कुँअर

आनन्दसिंह और तेजसिंह उनके पास बैठे हुए थे। अपने-अपने तौर पर सभी ने रोहतासगढ़ के तहखाने का हाल कह सुनाया और अन्त में वीरेन्द्रसिंह से बातचीत होने लगी।

वीरेन्द्रसिंह—रोहतासगढ़ के बारे में अब क्या करना चाहिए ?

तेजसिंह—इसमें तो कोई शक नहीं कि रोहतासगढ़ के मालिक आप हो चुके ! जब राजा और दीवान दोनों आपके कब्जे में आ गये तो अब किस बात की कसर रह गई ? हाँ, अब यह सोचना है कि राजा दिग्विजय सिंह के साथ क्या सलूक किया जाय।

वीरेन्द्रसिंह—और किशोरी के लिए क्या बन्दोबस्त करना चाहिए ?

तेजसिंह—जी हाँ, यही दो बातें हैं। किशोरी के बारे में तो मैं अभी कुछ कह कह नहीं सकता, बाकी राजा दिग्विजयसिंह के बारे में पहले आपकी राय सुनना चाहता हूँ।

वीरेन्द्रसिंह—मेरी राय तो यही है कि यदि वह सच्चे दिल से ताबेदारी कबूल करे तो रोहतासगढ़ पर खिराज (मालगुजारी) मुकर्रर करके उसे छोड़ देना चाहिए।

तेजसिंह—मेरी भी यही राय है।

भैरोंसिंह—यदि वह इस समय कबूल करने के बाद पीछे बेईमानी पर कमर बाँधे, तो ?

तेजसिंह—ऐसी उम्मीद तो नहीं है। जहाँ तक मैंने सुना है, वह ईमानदार, सच्चा और बहादुर जाना जाता है। ईश्वर न करे यदि उसकी नीयत कुछ दिन बात बदल भी जाय तो हम लोगों को इसकी परवाह न करनी चाहिए।

वीरेन्द्रसिंह—इसका विचार कहाँ तक किया जायगा ! (तारासिंह की तरफ देख कर) तुम जाओ, दिग्विजयसिंह को ले आओ, मगर मेरे सामने हथकड़ी-बेड़ी के साथ मत लाना।

'जो हुक्म' कहकर तारासिंह दिग्विजयसिंह को लाने के लिए चले गये और थोड़ी ही देर में उन्हें अपने साथ लेकर हाजिर हुए। तब तक इधर-उधर की बातें होती रहीं। दिग्विजयसिंह ने अदब के साथ राजा वीरेन्द्रसिंह को सलाम किया और हाथ जोड़ कर सामने खड़ा हो गया।

वीरेन्द्रसिंह—कहिये, अब क्या इरादा है ?

दिग्विजयसिंह—यही इरादा है कि जन्म भर आपके साथ रहूँ और ताबेदारी करूँ।

वीरेन्द्रसिंह—नीयत में किसी तरह का फर्क तो नहीं है ?

दिग्विजयसिंह—आप ऐसे प्रतापी राजा के साथ खुटाई रखने वाला पूरा कम्बख्त है। वह पूरा बेवकूफ है जो किसी तरह पर आपसे जीतने की उम्मीद रक्खे। इसमें कोई शक नहीं कि आपका एक-एक ऐयार दस-दस राज्य गारत कर देने की सामर्थ्य रखता है। मुझे इस रोहतासगढ़ किले की मजबूती पर बड़ा भरोसा था, मगर अब निश्चय हो गया कि वह मेरी भूल थी। आप जिस राज्य को चाहें, बिना लड़े फतह कर सकते हैं। मेरी तो अक्ल नहीं काम करती, कुछ समझ में नहीं आता कि क्या हुआ और आपके

ऐयारों ने क्या तमाशा कर दिया। सैकड़ों वर्षों से जिस तहखाने का हाल एक भेद के तौर पर छिपा चला आता था, बल्कि सच तो यह है कि जहाँ का ठीक हाल अभी तक मुझे भी मालूम न था, उसी तहखाने पर बात-की-बात में आपके ऐयारों ने कब्जा कर लिया, यह करामात नहीं तो क्या है! बेशक ईश्वर की आप पर कृपा है और यह सब सच्चे दिल से उपासना का प्रताप है। आपसे दुश्मनी रखना अपने हाथ से अपना सिर काटना है।

दिग्विजयसिंह की बात सुन कर राजा वीरेन्द्रसिंह मुस्कुराये और उनकी तरफ देखने लगे। दिग्विजयसिंह ने जिस ढंग से ऊपर लिखी बातें कहीं, उसमें सचाई की बू आती थी। वीरेन्द्रसिंह बहुत खुश हुए और दिग्विजयसिंह को अपने पास बैठा कर बोले—

वीरेन्द्रसिंह—सुनो दिग्विजयसिंह, हम तुम्हें छोड़ देते हैं और रोहतासगढ़ की गद्दी पर अपनी तरफ से तुम्हें बैठाते हैं, मगर इस शर्त पर कि तुम हमेशा अपने को हमारा मातहत समझो और खिराज के तौर पर कुछ मालगुजारी दिया करो।

दिग्विजयसिंह—मैं तो अपने को आपका तबेदार समझ चुका, अब क्या समझूंगा। बाकी रही रोहतासगढ़ की गद्दी, सो मुझे मंजूर नहीं। इसके लिए आप कोई दूसरा नायब मुकर्रर कीजिए और मुझे अपने साथ रहने का हुक्म दीजिये।

बीरेन्द्रसिंह—तुमसे बढ़ कर और कोई नायब रोहतासगढ़ के लिए मुझे दिखाई नहीं देता।

दिग्विजयसिंह—(हाथ जोड़कर) बस, मुझ पर कृपा कीजिये। अब राज्य का जंजाल मैं नहीं उठा सकता।

आधे घण्टे तक यही हुज्जत रही। वीरेन्द्रसिंह अपने हाथ से रोहतासगढ़ की गद्दी पर दिग्विजयसिंह को बैठाना चाहते थे और दिग्विजयसिंह इन्कार करते थे, लेकिन आखिर लाचार होकर दिग्विजयसिंह को वीरेन्द्रसिंह का हुक्म मंजूर करना पड़ा, मगर साथ ही इसके उन्होंने वीरेन्द्रसिंह से इस बात का इकरार करा लिया कि महीने भर तक आपको वहाँ मेरा मेहमान बनना पड़ेगा और इतने दिनों तक रोहतासगढ़ में रहना पड़ेगा।

वीरेन्द्रसिंह ने इस बात को खुशी से मंजूर किया, क्योंकि रोहतासगढ़ के तहखाने का हाल उन्हें बहुत-कुछ मालूम करना था। वीरेन्द्रसिंह और तेजसिंह को विश्वास हो गया था कि वह तहखाना जरूर कोई तिलिस्म है।

राजा दिग्विजयसिंह ने हाथ जोड़ कर तेजसिंह की तरफ देखा और कहा, "कृपा कर मुझे समझा दीजिए कि आप और आपके मातहत ऐयार लोगों ने रोहतासगढ़ में क्या किया, अभी तक मेरी अक्ल हैरान है।"

तेजसिंह ने सब हाल खुलासा तौर पर कह सुनाया। दीवान रामानन्द का हाल सुन दिग्विजयसिंह खूब हँसे बल्कि उन्हें अपनी बेवकूफी पर भी हँसी आई और बोले, "आप लोगों से कोई बात दूर नही है।" इलके बाद दीवान रामानन्द भी उसी जगह पर बुलाये गये और दिग्विजयसिंह के हवाले किए गये और दिग्विजयसिंह के लड़के कुँअर

कल्याणसिंह को लाने के लिए भी कई आदमी चुनारगढ़ रवाना किए गए।

इन सब कामों से छुट्टी पाकर लाली के बारे में बातचीत होने लगी। तेजसिंह ने दिग्विजय सिंह से पूछा कि लाली कौन है और आपके यहाँ कब से है? इसके जवाब में दिग्विजयसिंह ने कहा कि लाली को हम बखूबी नहीं जानते। महीने भर से ज्यादा न हुआ होगा कि चार-पाँच दिन के आगे-पीछे लाली और कुन्दन दो नौजवान औरतें मेरे यहाँ पहुँचीं। उनकी चाल-ढाल और पोशाक से मुझे मालूम हुआ कि किसी इज्जतदार घराने की लड़कियाँ हैं। पूछने पर उन दोनों ने अपने को इज्जतदार घराने की लड़की जाहिर भी किया और कहा कि मैं अपनी मुसीबत के दो-तीन महीने आपके यहाँ काटना चाहती हूँ। रहम खाकर मैंने उन दोनों को इज्जत के साथ अपने यहाँ रखा, बस, इसके सिवाय और मैं कुछ नहीं जानता।

तेजसिंह—बेशक इसमें कोई भेद है, वे दोनों साधारण औरतें नहीं हैं।

ज्योतिषीजी—एक ताज्जुब की बात मैं सुनाता हूँ।

तेजसिंह—वह क्या?

ज्योतिषीजी—आपको याद होगा कि इस तहखाने का हाल कहते समय मैंने कहा था कि जब तहखाने में किशोरी और लाली को मैंने देखा, तो दोनों का नाम लेकर पुकारा जिससे उन दोनों को आश्चर्य हुआ।

तेजसिंह—हाँ-हाँ, मुझे याद है। मैं यह पूछने ही वाला था कि लाली को आपने कैसे पहचाना?

ज्योतिषीजी—बस, यही वह ताज्जुब की बात है जो अब मैं आपसे कहता हूँ।

तेजसिंह—कहिए, जल्द कहिए।

ज्योतिषीजी—एक दफे रोहतासगढ़ के तहखाने में बैठे-बैठे मेरी तबीयत घबराई तो मैं कोठरियों को खोल-खोल कर देखने लगा। उस ताली के झब्बे में, जो मेरे हाथ लगा था, एक ताली सबसे बड़ी है जो तहखाने की सब कोठरियों में लगती है मगर बाकी बहुत सी तालियों का पता मुझे अभी तक नहीं लगा कि कहाँ की हैं।

तेजसिंह—खैर, तब क्या हुआ?

ज्योतिषीजी—सब कोठरियों में अंधेरा था। चिराग ले जाकर मैं कहाँ तक देखता, मगर एक कोठरी में दीवार के साथ चमकती हुई कोई चीज दिखाई दी। यद्यपि कोठरी में अँधेरा था, तो भी अच्छी तरह मालूम हो गया कि यह कोई तस्वीर है। उस पर ऐसा मसाला लगा हुआ था कि अँधेरे में भी वह तस्वीर साफ मालूम होती थी। आँख, कान, नाक, बल्कि बाल तक साफ मालूम होते थे। तस्वीर के नीचे 'लाली' ऐसा लिखा हुआ था। मैं बड़ी देर तक ताज्जुब से उस तस्वीर को देखता रहा, आखिर कोठरी बन्द करके अपने ठिकाने चला आया। उसके बाद जब किशोरी के साथ मैंने लाली को देखा तो साफ पहचान लिया कि वह तस्वीर इसी की है। मैंने तो सोचा था कि लाली उसी जगह की रहने वाली है इसीलिए उसकी तस्वीर वहाँ पाई गई, मगर इस समय महाराज दिग्विजयसिंह की जुबानी उसका हाल सुनकर ताज्जुब होता है, लाली अगर वहाँ की रहने वाली नहीं, तो उसकी तस्वीर वहाँ कैसे पहुँची?

दिग्विजयसिंह—मैंने अभी तक वह तस्वीर नहीं देखी, ताज्जुब है।

वीरेन्द्रसिंह—अभी क्या, जब मैं आपको साथ लेकर अच्छी तरह उस तहखाने की छानबीन करूँगा, तो बहुत-सी बातें ताज्जुब की दिखाई पड़ेंगी।

दिग्विजयसिंह—ईश्वर करे, जल्द ऐसा मौका आये। अब तो आपको बहुत जल्द रोहतासढ़ चलना चाहिए।

वीरेन्द्रसिंह—(तेजसिंह की तरफ देखकर) इन्द्रजीतसिंह के बारे में क्या बन्दोबस्त हो रहा है?

तेजसिंह—मैं बेफिक्र नहीं हूँ। जासूस लोग चारों तरफ भेजे गये हैं। इस समय तक रोहतासगढ़ की कार्रवाई में फँसा हुआ था, अब स्वयं उनकी खोज में जाऊँगा, कुछ पता लगा भी है।

वीरेन्द्रसिंह—हाँ! क्या पता लगा है?

तेजसिंह—इसका हाल कल कहूँगा, आज भर और सब्र कीजिए।

राजा वीरेन्द्रसिंह अपने दोनों लड़कों को बहुत चाहते थे। इन्द्रजीतसिंह के गायब होने का रंज उन्हें बहुत था, मगर वह अपने चित्त के भाव भी खूब ही छिपाते थे और समय का ध्यान उन्हें बहुत रहता था। तेजसिंह का भरोसा उन्हें बहुत था और उन्हें मानते भी बहुत थे। जिस काम में उन्हें तेजसिंह रोकते थे, उसका नाम फिर वह जुबान पर तब तक न लाते थे जब तक तेजसिंह स्वयं उसका जिक्र न छेड़ते। यही सबब था कि इस समय वे तेजसिंह के सामने इन्द्रजीतसिंह के बारे में कुछ न बोले।

दूसरे दिन महाराज दिग्विजयसिंह सेना-सहित तेजसिंह को रोहतासगढ़ किले में ले गये। कुँअर आनन्दसिंह के नाम का डंका बजाया गया। यह मौका ऐसा था कि खुशी के जलसे होते, मगर कुँअर इन्द्रजीतसिंह के खयाल से किसी तरह की खुशी न की गई।

राजा दिग्विजयसिंह के बर्ताव और खातिरदारी से राजा वीरेन्द्रसिंह और उनके साथी लोग बहुत प्रसन्न हुए। दूसरे दिन दीवानखाने में थोड़े आदमियों की कमेटी इसलिए की गई कि अब क्या करना चाहिए। इस कमेटी में केवल नीचे लिखे बहादुर और ऐयार लोग इकट्ठे थे—राजा वीरेन्द्रसिंह, कुँअर आनन्दसिंह, तेजसिंह, देवीसिंह, पण्डित बद्रीनाथ, ज्योतिषीजी, राजा दिग्विजयसिंह और रामानन्द। इनके अतिरिक्त एक और आदमी मुँह पर नकाब डाले मौजूद था जिसे तेजसिंह अपने साथ लाये थे और उसे अपनी जमानत पर कमेटी में शरीक किया था।

वीरेन्द्रसिंह—(तेजसिंह की तरफ देखकर) इस नकाबपोश आदमी के सामने, जिसे तुम अपने साथ लाये हो, हम लोग भेद की बातें कर सकते हैं?

तेजसिंह—हाँ-हाँ, कोई हर्ज की बात नहीं है।

वीरेन्द्रसिंह—अच्छा, तो अब हम लोगों को पहले किशोरी के पता लगाने का, दूसरे यहाँ के तहखाने में जो बहुत-सी बातें जानने और विचारने लायक हैं उनके मालूम करने का, तीसरे इन्द्रजीतसिंह के खोजने का बन्दोबस्त सबसे पहले करना चाहिए।

(तेजसिंह की तरफ देखकर) तुमने कहा था कि इन्द्रजीतसिंह का कुछ हाल मालूम हो चुका है ?

तेजसिंह—जी हां, बेशक मैंने कहा था और उसका खुलासा हाल इस समय आपको मालूम हुआ चाहता है, मगर इसके पहले मैं दो-चार बातें राजा साहब से (दिग्विजयसिंह की तरफ इशारा करके) पूछना चाहता हूँ जो बहुत जरूरी हैं, इसके बाद अपने मामले में बातचीत करूँगा।

वीरेन्द्रसिंह—कोई हर्ज नहीं।

दिग्विजयसिंह—हाँ-हाँ, पूछिये।

तेजसिंह—आपके यहाँ पहले शेरसिंह[1] नाम का कोई ऐयार था ?

दिग्विजय—हाँ था, बेचारा बहुत ही नेक, ईमानदार और मेहनती आदमी था और ऐयारी के फन में पूरा उस्ताद था। रामानन्द और गोविन्दसिंह उसी के चेले हैं। उसके भाग जाने का मुझे बहुत ही रंज है। आज के दो-तीन दिन पहले दूसरी तरह का रंज था, मगर आज और तरह का अफसोस है।

तेजसिंह—दो तरह का रंज और अफसोस! इसका मतलब मेरी समझ में नहीं आया। कृपा कर साफ-साफ कहिये।

दिग्विजयसिंह—पहले उसके भाग जाने का अफसोस क्रोध के साथ था मगर आज इस बात का अफसोस है कि जिन बातों को सोच कर वह भागा था, वे बहुत ठीक थीं। उसकी तरफ से मेरा रंज होना अनुचित था। यदि इस समय वह होता तो बड़ी खुशी से आपके काम में मदद करता।

तेजसिंह—उससे आप क्यों रंज हुए थे और वह क्यों भाग गया था ?

दिग्विजयसिंह—इसका सबब यह था कि जब मैंने किशोरी को अपने कब्जे में कर लिया तो उसने मुझे बहुत-कुछ समझाया और कहा कि 'आप ऐसा काम न कीजिए बल्कि किशोरी को राजा बीरेन्द्रसिंह के यहाँ भेज दीजिये।' यह बात मैंने मंजूर न की, बल्कि उससे नाखुश होकर मैंने इरादा कर लिया कि उसे कैद कर लूँ। असल बात यह है कि मुझसे और रणधीरसिंह से दोस्ती थी, शेरसिंह मेरे यहाँ रहता था और उसका छोटा भाई गदाधरसिंह, जिसकी लड़की कमला है, आप उसे जानते होंगे...

तेजसिंह— हाँ-हाँ, हम सब कोई उसे अच्छी तरह जानते हैं।

दिग्विजयसिंह—खैर, तो गदाधरसिंह, रणधीरसिंह के यहाँ रहता था। गदाधर सिंह को मरे बहुत दिन हो गये, इसी बीच में मुझसे और रणधीरसिंह से भी कुछ बिगड़ गई। इधर जब मैंने रणधीरसिंह की नातिनी किशोरी को अपने लड़के के साथ ब्याहने का बन्दोबस्त किया तो शेरसिंह को बहुत बुरा मालूम हुआ। मेरी तबीयत भी शेरसिंह से फिर गई। मैंने सोचा कि शेरसिंह की भतीजी कमला हमारे यहाँ से किशोरी को निकाल ले जाने का जरूर उद्योग करेगी और इस काम में अपने चाचा शेरसिंह से

---

1. शेरसिंह (कमला का चाचा) जिसका हाल इस सन्तति के तीसरे भाग के तेरहवें बयान में लिखा गया है।

मदद लेगी। यह बात मेरे दिल में बैठ गई और मैंने शेरसिंह को कैद करने का विचार किया। उसे मेरा इरादा मालूम हो गया और वह चुपचाप न मालूम कहाँ भाग गया।

तेजसिंह—अब आप क्या सोचते हैं ? उसका कोई कसूर था या नहीं ?

दिग्विजयसिंह—नहीं-नहीं, वह बिल्कुल बेकसूर था, बल्कि मेरी ही भूल थी थी जिसके लिए आज मैं अफसोस करता हूँ। ईश्वर करे, उसका पता लग जाय तो मैं उससे अपना कसूर माफ कराऊँ।

तेजसिंह—आप मुझे कुछ इनाम दें तो मैं शेरसिंह का पता लगा दूं !

दिग्वजयसिंह—आप जो माँगेंगे मैं दूंगा और इसके अतिरिक्त आपका भारी अहसान मुझ पर होगा।

तेजसिंह—बस, मैं यही इनाम चाहता हूँ कि यदि शेरसिंह को ढूँढ़ कर ले आऊँ तो उसे आप हमारे राजा वीरेन्द्रसिंह के हवाले कर दें ! हम उसे अपना साथी बनाना चाहते हैं।

दिग्वजयसिंह—मैं खुशी से इस बात को मंजूर करता हूँ। वादा करने की क्या जरूरत है, जब कि मैं स्वयं राजा वीरेन्द्रसिंह का ताबेदार हूँ।

इसके बाद तेजसिंह ने उस नकाबपोश की तरफ देखा जो उनके पास बैठा हुआ था और जिसे वह अपने साथ इस कमेटी में लाये थे। नकाबपोश ने अपने मुँह पर से नकाब उतार कर फेंक दिया और यह कहता हुआ राजा दिग्विजयसिंह के पैरों पर गिर पड़ा कि 'आप मेरा कसूर माफ करें।' राजा दिग्विजयसिंह ने शेरसिंह को पहचाना, बड़ी खुशी से उठाकर गले लगाया और कहा, "नहीं-नहीं, तुम्हारा कोई कसूर नहीं, बल्कि मेरा कसूर है और मैं तुमसे क्षमा चाहता हूँ।"

शेरसिंहसिंहजते के पास जा बैठे। तेजसिंह ने कहा, "सुनो शेरसिंह, अब तुम हमारे हो चुके !"

शेरसिंह—बेशक मैं आपका हो चुका हूँ, जब आपने महाराज से वचन ले लिया तो अब क्या उज्र हो सकता है ?

राजा वीरेन्द्रसिंह ताज्जुब से ये बातें सुन रहे थे। अन्त में तेजसिंह की तरफ देखकर बोले, "तुम्हारी मुलाकात शेरसिंह से कैसे हुई ?"

तेजसिंह—शेरसिंह ने मुझसे स्वयं मिलकर सब हाल कहा। असल बात यह है हम लोगों पर भी शेरसिंह ने भारी अहसान किया है।

वीरेन्द्रसिंह—वह क्या ?

तेजसिंह—कुँअर इन्द्रजीतसिंह का पता लगाया है और अपने कई आदमी उनकी हिफाजत के लिए तैनात कर चुके हैं। इस बात का भी निश्चय दिला दिया है कि कुँअर इन्द्रजीतसिंह को किसी तरह की तकलीफ न होने पावेगी।

वीरेन्द्रसिंह—(खुश होकर और शेरसिंह की तरफ देख कर) वाह ! कहाँ पता लगा और किस हालत में है ?

शेरसिंह—जितना हाल मुझे मालूम था, मैं वह सब दीवान साहब (तेजसिंह) से कह चुका हूँ। वह आपसे कह देंगे, आप उसके जानने की जल्दी न करें। मैं इस समय

यहाँ जिस काम के लिए आया था, मेरा वह काम हो चुका। अब मैं यहाँ ठहरना मुनासिब नहीं समझता। आप लोग अपने मतलब की बातचीत करें, क्योंकि मदद के लिए मैं बहुत जल्द कुँअर इन्द्रजीतसिंह के पास पहुँचना चाहता हूँ। हाँ, यदि आप कृपा करके अपना एक ऐयार मेरे साथ कर दें तो उत्तम हो और काम भी शीघ्र हो जाय।

वीरेन्द्रसिंह—(खुश होकर) अच्छी बात है, आप जाइये और मेरे जिस ऐयार को चाहें, साथ लेते जाइये।

शेरसिंह—अगर आप मेरी मर्जी पर छोड़ते हैं तो मैं देवीसिंह को अपने साथ के लिए माँगता हूँ।

तेजसिंह—हाँ, आप खुशी से इन्हें ले जायं। (देवीसिंह की तरफ देखकर) आप तैयारी कीजिए।

देवीसिंह—मैं हरदम तैयार ही रहता हूँ। (शेरसिंह से) चलिए, अब इन लोगों का पीछा छोड़िए।

देवीसिंह को साथ लेकर शेरसिंह रवाना हुए और इधर इन लोगों में विचार होने लगा कि अब क्या करना चाहिए। घण्टे भर में यह निश्चय हुआ कि लाली से कुछ विशेष पूछने की जरूरत नहीं है, क्योंकि वह अपना हाल ठीक-ठीक कभी न कहेगी। हाँ, उसे हिफाजत में रखना चाहिए और तहखाने को अच्छी तरह देखना और वहाँ का हाल मालूम करना चाहिए।

## 11

अब तो कुन्दन का हाल जरूर ही लिखना पड़ा। पाठक महाशय उसका हाल जानने के लिए उत्कण्ठित हो रहे होंगे। हमने कुन्दन को रोहतासगढ़ महल के उसी भाग में छोड़ा है जिसमें किशोरी रहती थी। कुन्दन इस फिक्र में लगी रहती थी कि किशोरी किसी तरह लाली के कब्जे में न पड़ जाय।

जिस समय किशोरी को लेकर सेंध की राह लाली उस घर में उतर गई जिसमें से तहखाने का रास्ता था और यह हाल कुन्दन को मालूम हुआ, तो वह बहुत घबराई। उसने महल-भर में इस बात का गुल मचा दिया। वह सोच में पड़ी कि अब क्या करना चाहिए। हम पहले लिख आये हैं कि किशोरी और लाली के जाने के बाद 'धरो ! पकड़ो !' की आवाज लगाते हुए कई आदमी सेंध की राह उसी मकान में उतर गये जिसमें लाली और किशोरी गई थीं।

उन्हीं लोगों में मिलकर कुन्दन भी एक छोटी-सी गठरी कमर के साथ बाँध उस मकान के अन्दर चली गई और यह हाल घबराहट और शोरगुल में किसी को मालूम न हुआ। उस मकान के अन्दर भी बिल्कुल अँधेरा था। लाली ने दूसरी कोठरी में जाकर दरवाजा बन्द कर लिया, इसलिए लाचार होकर पीछा करनेवालों को लौटना

पड़ा और उन लोगों ने इस बात की इत्तिला महाराज से की, मगर कुन्दन उस मकान से न लौटी, बल्कि किसी कोने में छिप रही।

हम पहले लिख आये हैं और अब फिर लिखते हैं कि इस मकान के अन्दर तीन दरवाजे थे, एक तो वह सदर दरवाजा था जिसके बाहर पहरा पड़ा करता था, दूसरा खुला पड़ा था, तीसरे दरवाजे को खोलकर किशोरी को साथ लिये लाली गई थी।

जो दरवाजा खुला था उसके अन्दर एक दालान था। इसी दालान तक लाली और किशोरी को खोजकर पीछा करनेवाले लौट गये थे, क्योंकि कहीं आगे जाने का रास्ता उन लोगों को नहीं मिला था। जब वे लोग मकान के बाहर निकल गये तो कुन्दन ने अपनी कमर से गठरी खोली और उसमें से सामान निकालकर मोमबत्ती जलाने के बाद चारों तरफ देखने लगी।

यह एक छोटा-सा दालान था मगर चारों तरफ से बन्द था। इस दालान की दीवारों में तरह-तरह की भयानक तस्वीरें बनी हुई थीं, मगर कुन्दन ने उन पर कुछ भी ध्यान न दिया। दालान के बीचोंबीच बित्ते-बित्ते भर के ग्यारह डिब्बे लोहे के रखे हुए थे और हरएक डिब्बे पर आदमी की खोपड़ी रखी हुई थी। कुन्दन उन्हीं डिब्बों को गौर से देखने लगी। ये डिब्बे गोलाकार एक चौकी पर सजाये हुए थे। एक डिब्बे पर आधी खोपड़ी थी और बाकी डिब्बों पर पूरी-पूरी। कुन्दन इस बात को देखकर ताज्जुब कर रही थी कि इसमें से एक खोपड़ी जमीन पर क्यों पड़ी हुई है तथा औरों की तरह उसके नीचे डिब्बा क्यों नहीं है? कुन्दन ने उस डिब्बे से, जिस पर आधी खोपड़ी रखी हुई थी, गिनना शुरू किया। मालूम हुआ कि सातवें नम्बर की खोपड़ी के नीचे डिब्बा नहीं है। यकायक कुन्दन के मुँह से निकला, "ओह-ओह, बेशक, इसके नीचे का डिब्बा लाली ले गई क्योंकि असली तालीवाला डिब्बा वही था, मगर यह हाल उसे क्योंकर मालूम हुआ?"

कुन्दन ने फिर गिनना शुरू किया और टूटी हुई खोपड़ी से पाँचवें नम्बर पर रुक गई, खोपड़ी उठाकर नीचे रख दी और डिब्बे को उठा लिया। अब अच्छी तरह गौर से देखकर जोर से जमीन पर पटका। डिब्बे के चार टुकड़े हो गए, मानो चार जगहों से जोड़ लगाया हुआ हो। उसके अन्दर से एक ताली निकली जिसे देख कुन्दन हँसी और खुश होकर आप ही आप बोली, "अब देखो, लाली को मैं कैसा छकाती हूँ।"

कुन्दन ने उस ताली से काम लेना शुरू किया। उसी दालान में दीवार के साथ एक आलमारी थी जिसे कुन्दन ने उसी ताली से खोला। नीचे उतरने के लिए सीढ़ियाँ नजर आईं और वह बेखौफ नीचे उतर गई। एक कोठरी में पहुँची जहाँ एक छोटे सिंहासन के ऊपर हाथ-भर लम्बी और इससे कुछ कम चौड़ी ताँबे की एक पट्टी रखी हुई थी। कुन्दन ने उसे उठाकर अच्छी तरह देखा, मालूम हुआ कि कुछ लिखा हुआ है, अक्षर खुदे हुए हुए थे और उन पर किसी तरह की चिकनाई या तेल मला हुआ था जिसके सबब से पटिया अभी तक ज़ंग लगने से बची हुई थी। कुन्दन ने उस लेख को बड़े गौर से पढ़ा और हँसकर चारों तरफ देखने लगी। उस कोठरी की दीवार में दो तरफ दो दरवाजे थे और एक पल्ला जमीन में था। उसने एक दरवाजा खोला तो ऊपर चढ़ने

के लिए सीढ़ियाँ मिलीं। वह बेखौफ ऊपर चढ़ गई और एक ऐसी तंग कोठरी में पहुँची जिसमें चार-पाँच आदमी से ज्यादा के बैठने की जगह न थी। मगर इस कोठरी के चारों तरफ की दीवारों में छोटे-छोटे कई छेद थे, जलती हुई बत्ती बुझाकर उन छेदों में से एक छेद में आँख लगाकर कुन्दन ने देखा।

कुन्दन ने अपने को ऐसी जगह पाया, जहाँ से वह भयानक मूर्ति, जिसके आगे एक औरत बलि दी जा चुकी थी और जिसका हाल ऊपर लिख आये हैं, साफ दिखाई देती थी। थोड़ी देर में कुन्दन ने वहाँ महाराज दिग्विजयसिंह, तहखाने के दारोगा, लाली, किशोरी और बहुत-से आदमियों को देखा। उसके देखते-ही-देखते एक औरत की उस मूरत के सामने बलि दी गई और कुँअर आनन्दसिंह ऐयारों सहित पकड़े गये। इस तहखाने में से किशोरी और कुँअर आनन्दसिंह का भी कुछ हाल हम ऊपर लिख आये हैं वह सब कुन्दन ने देखा था। आखिर में कुन्दन नीचे उतर आई और उस पल्ले को, जो जमीन में था, उसी ताली से खोलकर तहखाने में उतरने के बाद बत्ती बाल कर देखने लगी। छत की तरफ निगाह करने से मालूम हुआ कि वह सिंहासन पर बैठी हुई भयानक मूर्ति, जो भीतर की तरफ से बिल्कुल (सिंहासन-सहित) पोली थी, उसके सिर के ठीक ऊपर है।

कुन्दन फिर ऊपर आई और दीवार में लगे हुए दूसरे दरवाजे को खोलकर एक सुरंग में पहुँची। कई कदम जाने के बाद एक छोटी खिड़की मिली। उसी ताली से कुन्दन ने उस खिड़की को भी खोला। अब वह उस रास्ते में पहुँच गई जो दीवानखाने और तहखाने में आने-जाने के लिए था और जिस राह से महाराज आते थे। तहखाने से दीवानखाने में जाने तक जितने दरवाजे थे, सभी को कुन्दन ने अपनी ताली से बन्द कर दिया। ताले के अलावे उन दरवाजों में एक-एक खटका और था, उसे भी कुन्दन ने चढ़ा दिया। इस काम से छुट्टी पाने के बाद फिर वहाँ पहुँची जहाँ से वह भयानक मूर्ति और आदमी सब दिखाई दे रहे थे। कुन्दन ने अपनी आँखों से राजा दिग्वजयसिंह की घबराहट देखी जो दरवाजा बन्द हो जाने से उन्हें हुई थी।

मौका देखकर कुन्दन वहाँ से उतरी और उस तहखाने में जो उस भयानक मूर्ति के नीचे था, पहुँची। थोड़ी देर तक कुछ बकने के बाद कुन्दन ने ही वे शब्द कहे जो उस भयानक मूर्ति के मुँह से निकलते हुए राजा दिग्विजयसिंह या और लोगों ने सुने थे और जिनके मुताबिक किशोरी बारह नम्बर की कोठरी में बन्द कर दी गई थी। असल में वे शब्द कुन्दन ही के कहे हुए थे, जो सब लोगों ने सुने थे।

कुन्दन वहाँ से निकलकर यह देखने के लिए कि राजा किशोरी को उस कोठरी में बन्द करता है या नहीं, फिर उस छत पर पहुँची जहाँ से सब लोग दिखाई पड़ते थे। जब कुन्दन ने देखा कि किशोरी उस कोठरी में कैद कर दी गई तो वह नीचे तहखाने में उतरी। उसी जगह से एक रास्ता था जो उस कोठरी के ठीक नीचे पहुँचता था जिसमें किशोरी बन्द की गई थी। वहाँ की छत इतनी नीची थी कि कुन्दन को बैठकर जाना पड़ा। छत में एक पेंच लगा हुआ या जिसके घुमाने से एक पत्थर की चट्टान हट गई और आँचल से मुँह ढाँपे कुन्दन किशोरी के सामने जा खड़ी हुई।

बेचारी किशोरी तरह-तरह की आफतों से आप ही बदहवास हो रही थी, अँधेरे में बत्ती लिये यकायक कुन्दन को निकलते हुए देख घबरा गई। उसने घबराहट में कुन्दन को बिल्कुल नहीं पहचाना, बल्कि उसे भूत, प्रेत या कोई आसेब समझकर डर गई और एक चीख मारकर बेहोश हो गई।

कुन्दन ने अपनी कमर से कोई दवा निकालकर किशोरी को सुँघाई जिससे वह अच्छी तरह बेहोश हो गई, इसके बाद अपनी छोटी गठरी में से सामान निकाल कर वह बरवा अर्थात् 'धनपति रंग मचायौ साध्यौ काम...' इत्यादि लिखकर कोठरी में एक तरफ रख दिया और अपनी कमर से एक चादर खोली, जिसे महल से लेती आई थी, उसी में किशोरी की गठरी बाँधी और नीचे घसीट ले गई। जिस तरह पेंच को घुमाकर पत्थर की चट्टान हटाई थी, उसी तरह रास्ता बन्द कर दिया।

यह सुरंग कोठरी के नीचे खत्म नहीं हुई थी, बल्कि दूर तक चली गई थी और आगे यह चौड़ी और ऊँची होती गई थी। किशोरी को लिये हुए कुन्दन उस सुरंग में चलने लगी। लगभग सौ कदम जाने के बाद एक दरवाजा मिला जिसे कुन्दन ने उसी ताली से खोला, आगे फिर उसी सुरंग में चलना पड़ा। आधी घड़ी के बाद सुरंग का अन्त हुआ और कुन्दन ने अपने को एक खोह के मुँह पर पाया।

इस जगह पहुँच कर कुन्दन ने सीटी बजाई। थोड़ी देर में इधर-उधर से पाँच आदमी आ मौजूद हुए और एक ने बढ़कर पूछा, "कौन है ? धनपतिजी !"

कुन्दन—हाँ रामा, तुम लोगों को यहाँ बहुत दुःख भोगना पड़ा और कई दिन तक अटकना पड़ा।

रामा—जब हमारे मालिक ही इतने दिनों तक अपने को बला में डाले हुए थे, जहाँ से जान बचाना मुश्किल था, तो फिर हम लोगों की क्या बात है। हम लोग तो खुले मैदान में थे।

कुन्दन—लो, किशोरी तो हाथ लग गई। अब इसे ले चलो और जहाँ तक जल्द हो सके, भागो।

वे लोग किशोरी को लेकर वहाँ से रवाना हुए।

पाठक तो समझ ही गये होंगे कि किशोरी धनपति के काबू में पड़ गई। कौन धनपति ? यह वही धनपति है, जिसे नानक और रामभोली के बयान में आप लोग जान चुके हैं। मेरे इस लिखने से पाठक महाशय चौंकेंगे और उनका ताज्जुब घटेगा नहीं बल्कि बढ़ जायगा, इसके साथ-ही-साथ पाठकों को नानक की यह बात कि 'वह किताब भी जो किसी के खून से लिखी गई है···' भी याद आयेगी, जिसके सबब से नानक ने अपनी जान बचाई थी। पाठक इस बात को भी जरूर सोचेंगे कि कुन्दन अगर असल में धनपति थी, तो लाली जरूर रामभोली होगी, क्योंकि धनपति को 'किसी के खून से लिखी हुई किताब' का भेद मालूम था और यह भेद रामभोली को मालूम था। जब धनपति ने रोहतासगढ़ महल में लाली के सामने उस किताब का जिक्र किया तो लाली काँप गई, जिससे मालूम होता है कि वह रामभोली ही होगी। किसी के खून से लिखी हुई किताब का नाम सुनकर अगर लाली डर गई तो धनपति भी जरूर समझ गई होगी कि यह

रामभोली है, फिर धनपति (कुन्दन) लाली से मिल क्यों न गई, क्योंकि वे दोनों तो एक ही के तुल्य थीं ? ऐसी अवस्था में तो इस बात का शक होता है कि लाली रामभोली न थी। फिर तहखाने में धनपति के लिखे हुए 'बरवे' को सुनकर लाली क्यों हँसी ? इत्यादि बातों को सोचकर पाठकों की चिन्ता अवश्य बढ़ेगी, पर क्या किया जाय, लाचारी है !

## 12

दूसरे दिन दो पहर दिन चढ़े बाद किशोरी की बेहोशी दूर हुई। उसने अपने को एक गहन वन में पेड़ों के झुरमुट में जमीन पर पड़े पाया और अपने पास कुन्दन और कई आदमियों को देखा। बेचारी किशोरी इन थोड़े ही दिनों में तरह-तरह की मुसीबतों में पड़ चुकी थी, बल्कि जिस सायत से वह घर से निकली, आज तक एक पल के लिए भी सुखी न हुई, मानो सुख तो उसके हिस्से ही में न था। एक मुसीबत से छूटी तो दूसरी में फँसी, दूसरी से छूटी तो तीसरी में फंसी। इस समय भी उसने अपने को बुरी अवस्था में पाया। यद्यपि कुन्दन उसके सामने बैठी थी, परन्तु उसे उसकी तरफ से किसी तौर पर कुछ भी भलाई की आशा न थी। इसके अतिरिक्त वहाँ और भी कई आदमियों को देख तथा अपने को बेहोशी की अवस्था में चैतन्य होते पा उसे विश्वास हो गया कि कुन्दन ने उसके साथ दगा की है। रात की बातें वह स्वप्न की तरह याद करने लगी और इस समय भी वह इस बात का निश्चय न कर सकी कि उसके साथ कैसा बर्ताव किया जायगा। थोड़ी देर तक वह अपनी मुसीबतों को सोचती और ईश्वर से अपनी मौत माँगती रही, आखिर उस समय उसे कुछ होश आया जब धनपति (कुन्दन) ने उसे पुकार कर कहा, "किशोरी, तू घबरा मत, तेरे साथ कोई बुराई न की जायगी।"

किशोरी—मेरी समझ में नहीं आता कि तुम क्या कह रही हो। जो कुछ तुमने किया, उससे बढ़कर और बुराई क्या हो सकती है ?

धनपति—तेरी जान नहीं मारी जायगी, बल्कि जहाँ तू रहेगी, हर तरह से आराम मिलेगा।

किशोरी—क्या इन्द्रजीतसिंह भी वहाँ दिखाई देंगे ?

धनपति—हाँ, अगर तू चाहेगी।

किशोरी—(चौंककर) हैं, क्या कहा ? अगर मैं चाहूँगी ?

धनपति—हाँ, यही बात है।

किशोरी—कैसे ?

धनपति—एक चिट्ठी इन्द्रजीतसिंह के नाम की लिखकर मुझे दे और उसमें जो कुछ मैं कहूँ, लिख दे !

किशोरी—उसमें क्या लिखना पड़ेगा ?

धनपति—केवल इतना ही लिखना पड़ेगा—"अगर आप मुझे चाहते हैं तो

बिना कुछ विचार किए इस आदमी के साथ मेरे पास चले आइये और जो कुछ य
माँगे दे दीजिए, नहीं तो मुझसे मिलने की आशा छोड़िए !"

किशोरी—(कुछ देर तक सोचने के बाद) मैं समझ गई कि तुम्हारी नीयत क्या है। नहीं, ऐसा कभी नहीं हो सकता। मैं ऐसी चिट्ठी लिखकर प्यारे इन्द्रजीतसिंह को आफत में नहीं फँसा सकती।

धनपति—तब तू किसी तरह भी नहीं छूट सकती।

किशोरी—जो भी हो।

धनपति—बल्कि तेरी जान भी चली जायगी।

किशोरी—बला से, इन्द्रजीतसिंह के नाम पर मैं जान देने को तैयार हूँ।

इतना सुनते ही धनपति (कुन्दन) का चेहरा मारे गुस्से के लाल हो गया, अपने साथियों की तरफ देखकर बोली, "अब मैं इसे नहीं छोड़ सकती, लाचार हूँ। इसके हाथ-पैर बाँधो और मुझे तलवार दो !" हुक्म पाते ही उसके साथियों ने बड़ी बेरहमी के साथ बेचारी किशोरी के हाथ-पैर बाँध दिए और धनपति तलवार लेकर किशोरी का सिर काटने के लिए आगे बढ़ी। उसी समय धनपति के एक साथी ने कहा, "नहीं, इस तरह मारना मुनासिब न होगा। हम लोग बात-की-बात में सूखी लकड़ियाँ बटोरकर ढेर करते हैं, इसे उसी पर रख कर फूँक दो, जलकर भस्म हो जायगी और हवा के झोंकों में इसकी राख का भी पता न लगेगा।"

इस राय को धनपति ने पसन्द किया और ऐसा ही करने के लिए उन्हें हुक्म दे दिया। संगदिल हरामखोरों ने थोड़ी ही देर में जंगल से चुनकर सूखी लकड़ियों का ढेर दिया। हाथ-पैर बाँध कर बेबस की हुई किशोरी उसी पर रख दी गई। धनपति के साथियों में से एक ने बटुए से सामान निकालकर एक छोटी-सी मशाल जलायी और उसे धनपति ने अपने हाथ में ले लिया। मुँह बन्द किए हुए किशोरी यह सब बात देख, सु और सह रही थी। जिस समय धनपति मशाल लिये चिता के पास पहुँची, किशोरी ने ऊँचे स्वर में कहा—

"हे अग्निदेव, तुम साक्षी रहना ! मैं कुँअर इन्द्रजीतसिंह की मुहब्बत में खुशी-खुशी अपनी जान देती हूँ। मैं खूब जानती हूँ कि तुम्हारी आँच प्यारे की जुदाई की आँच से बढ़कर नहीं है। जान निकलने में मुझे कुछ भी कष्ट न होगा। प्यारे इन्द्रजीत ! देखना, मेरे लिए दुःखी न होना, बल्कि मुझे बिलकुल ही भूल जाना !!

हाय ! प्रेम से भरी हुई बेचारी किशोरी की दिल को टुकड़े-टुकड़े कर देने वाली इन बातों से भी संगदिलों का दिल नरम न हुआ और हरामजादी कुन्दन ने, नहीं-नहीं धनपति ने, चिता में मशाल रख ही दी।

□□

